संपादक

मुनि दुलहराज

प्रकाशन सहयोग : मित्र परिषद्, कलकत्ता द्वारा स्थापित युवाचार्य महाप्रज्ञ साहित्य प्रकाशन कोश।

तृतीय संस्करण : १९८८

मूल्य : दस रुपये/प्रकाशक : तुलसी अध्यात्म नीडम्, जैन विश्व भारती, लाडनूं (राजस्थान)/मुद्रक : जैन विश्व भारती प्रेस, लाडनूं-३४१३०६।

SATYA KI KHOJ : ANEKANT KE ALOK MEN

Yuvacharya Mahaprajna

Rs. 10.00

# प्रकाशकीय

हमारा जगत् है, जीवन है, अस्तित्व है, चेतना है, शरीर विभिन्न क्षमताओ से पूर्ण है—इसमे इन्द्रिया हैं, बुद्धि है।

लेकिन, इन सबके होते हुए भी क्या जीवन का सत्य ज्ञात है ? वह अज्ञात है, अपरिचित है।

सत्य की खोज—जीवन के, अस्तित्व के रहस्यो की खोज है।

जीवन के अनन्त प्रवाह मे आदिम युग से अन्तरिक्ष युग तक मनुष्य विकास की जिस स्थिति पर पहुचा है, क्या वह पूर्ण है ? नही, वह अपर्याप्त है, अधूरा है। मानव चेतना को विकास की अनेक सीढिया तय करनी है। नव-जागरण का अनन्त समुद्र उसके अस्तित्व मे ठाठें ले रहा है, पर उसका प्रस्फुटन आसान नही। जागरण की एक लवी शृखला भीतर प्रतीक्षारत है। इसके वाद ही सत्य की उपलब्धि है, अस्तित्व की पहचान है, जगत् के रहस्यो का प्रकटन है, दु.खो का निवारण है।

इस प्रकार प्रज्ञा के धनी युवाचार्यश्री महाप्रज्ञ ने स्व अनुभव, चितन-मनन व दार्शनिक दृष्टिकोण से विषय की प्रस्तुति की है। 'सत्य की खोज अनेकान्त के आलोक मे'—भगवान् महावीर के महान् अनेकात सिद्धात का अनेक निष्पत्तियो के साथ निरूपण करती है। सत्य के समीप ले जाती है। अतः यह लघुकाय होते हुए भी अपने आप मे एक पूर्ण कृति है।

सम्पूर्ण कृति तेरह लघु परिच्छेदो मे विभक्त है। भगवान् महावीर के जीवन और सिद्धान्त से लेकर व्यक्ति और समाज, धर्म से आजीविका . इच्छा परिणाम, मनुष्य की स्वतन्त्रता का मूल्य जैसे विषयो को अध्यात्मवाद के साथ-साथ अर्थशास्त्र और राजनीति शास्त्र के परिप्रेक्ष्य मे स्पष्ट किया गया है। तत्पश्चात् कर्मवाद, आत्मा और परमात्मा, प्रत्ययवाद और वस्तुवाद, परिणामि—नित्य, तत्त्ववाद जैसे विषयो का अन्य भारतीय दर्शनो के साथ जैन दर्शन की तुलनात्मक व्याख्या के रूप मे स्पष्टीकरण हुआ है। कृति की सबसे वडी विशेषता है कि विभिन्न दार्शनिक विवेचनो के साथ-साथ इसने अपना मौलिक स्वरूप ग्रहण किया है। यह अनेकान्तवाद के अपने वैशिष्ट्य के कारण सम्भव जान पडा है।

इस कृति मे विषय सामग्री जिस रूप मे प्रस्तुत हुई है यह लेखक के ही शब्दो मे प्रकट है—

० विरोधी प्रतीत होने वाले धर्मों का एक साथ होना समन्वय है। वस्तु जगत् मे पूर्ण सामंजस्य और सह-अस्तित्व है। विरोध की कल्पना हमारी बुद्धि ने की है। उत्पाद और विनाश, जन्म और मृत्यु, शाश्वत और अशाश्वत —ये सब साथ-साथ चलते हैं।

० ज्ञान दुर्लभ है। श्रद्धा उससे भी दुर्लभ है। आचरण उससे भी दुर्लभ है। ज्ञान के परिपक्व होने पर श्रद्धा सुलभ हो जाती है और श्रद्धा के सुलभ होने पर आचरण सुलभ होता है।

० धर्म और गरीबी मे कोई सम्बन्ध नही है। धर्म की आराधना न गरीब कर सकता है और न अमीर कर सकता है। जिसके मन मे शान्ति की भावना जागृत हो जाती है वह धर्म की आराधना कर सकता है, फिर चाहे वह गरीब हो या अमीर। धार्मिक व्यक्ति गरीबी और अमीरी दोनो से दूर होकर त्यागी होता है।

० सुविधाओ की संतुष्टि अपेक्षाकृत कम लोग कर पाते हैं। विलासिताओ की सन्तुष्टि कुछ ही लोग कर पाते है। इस क्रम के साथ भगवान् महावीर के दृष्टिकोण—'लाभ से लोभ बढता है'—का अध्ययन करने पर यह फलित होता है कि आवश्यकताओ की वृद्धि के क्रम मे कुछ आवश्यकताओं की संतुष्टि की जा सकती है, किन्तु उसके साथ उभरने वाले मानसिक असंतोष और अशांति की चिकित्सा नही की जा सकती। अर्थशास्त्र द्वारा प्रस्तुत मानव के भौतिक कल्याण की वेदी पर मानव की मानसिक शाति की आहुति नही दी जा सकती। इसलिए भौतिक कल्याण और आध्यात्मिक कल्याण के मध्य सामंजस्य स्थापित करना अनिवार्य है।

० धर्म के सम्बन्ध मे स्वतन्त्रता का चिन्तन करने वाले दार्शनिक व्यक्ति की आन्तरिक प्रभावो से मुक्ति को स्वतन्त्रता मानते है। राजनीति के सन्दर्भ में इसे दार्शनिक, व्यक्ति की बाहरी प्रभावो (व्यवस्थाकृत दोषपूर्ण नियंत्रणो) से मुक्ति को स्वतन्त्रता मानते हैं। धर्म जागतिक नियमो की व्याख्या है, इसलिए उसकी सीमा मे स्वतन्त्रता का सम्बन्ध केवल मनुष्य से नही किन्तु जागतिक व्यवस्था से है।

० आतरिक जगत् मे मनुष्य सीमातीत स्वतन्त्र हो सकता है किन्तु शरीर, कर्म और समाज के प्रतिबन्ध क्षेत्र मे कोई भी मनुष्य सीमातीत स्वतंत्र नही हो सकता।

० यह सच है कि मनुष्य ने ससार को बदला है और यह भी सच है कि वह संसार को अपनी इच्छानुसार एक चुटकी मे नही बदल पाया है, धरती पर निर्बाध सुख की सृष्टि नही कर पाया है।

० महावीर ने कर्म के उदीरण और सक्रमण के सिद्धान्त का प्रतिपादन भाग्यवाद का भाग्य पुरुषार्थ के अधीन कर दिया।

० यदि हम नियति को जागतिक नियम (Universal Law) के रूप मे स्वीकार करें तो पुरुषार्थ भी एक जागतिक नियम है।

० प्रगति का पहला चरण है सकल्प और दूसरा चरण है प्रयत्न।

० ज्ञान होना और संवेदन न होना—यह द्रष्टा का जीवन है। ज्ञान और सवेदन—यह कर्मवाद की पृष्ठभूमि है।

० जैन दर्शन ने कर्मवाद की जो मीमासा की है उसका मनोवैज्ञानिक अध्ययन अभी नही हुआ है। यदि वह हो तो मनोविज्ञान और योग के नये उन्मेप हमारे सामने आ सकते है।

० सत्य मत्य ही है। वह मेरे लिए एक प्रकार का और दूसरे के लिए दूसरे प्रकार का नही होता। फिर भी यह हो रहा है कि मैं जिसे सत्य मानता हूं दूसरा उसे असत्य मानता है। दूसरा जिसे सत्य मानता है मैं उसे असत्य मानता हू। सत्य का यह विवादास्पद रूप असत्य की ओर ले जाता है। इस प्रश्न को सुलझाने के लिए अनेकान्त की स्थापना करते हुए महावीर ने कहा—सत्य का प्रतिपादन नही किया जा सकता। प्रतिपादन सत्याश का ही हो सकता है। कोई भी मनुष्य अपने जीवन मे सत्य के हजारो पर्यायो से अधिक पर्यायो को अभिव्यक्ति नही दे पाता।

० जैन दर्शन ने प्रत्ययवाद और वस्तुवाद—इन दोनो सत्याशो की सापेक्ष व्याख्या की है।

० प्रत्ययवाद और वस्तुवाद एक-दूसरे से निरपेक्ष होकर असत्याश हो जाते है और परस्पर सापेक्ष होकर सत्याश वन जाते हैं।

० विश्व का प्रत्येक तत्त्व नित्य और अनित्य—इन दोनो धर्मों की स्वाभाविक समन्विति है।

० आइस्टीन का यह सिद्धात है कि द्रव्य (Mass) को शक्ति (Energy) मे और शक्ति को द्रव्य मे वदला जा सकता है। इस द्रव्यमान, द्रव्य—सहति और शक्ति के समीकरण के सिद्धान्त की व्याख्या परिणामि—नित्यवाद के द्वारा ही की जा सकती है।

० सत्य की खोज चिन्तन-मनन और दर्शन से हुई है। उसका विकास सामाजिक सन्दर्भ मे हुआ है।

० चेतन और अचेतन—दोनो निरपेक्ष सत्य है तथा उनमे होने वाले परिवर्तन सापेक्ष सत्य हैं। निरपेक्ष और सापेक्ष—दोनो सत्यो की समन्विति ही वास्तविक सत्य है।

इस प्रकार प्रारम्भ से अन्त तक यह एक रोचक कृति वन पडी है। विषय सामग्री मे रोचकता उत्पन्न करने के लिए भिन्न-भिन्न स्थानो पर लघु सवादो व दृष्टान्तो का प्रयोग अतीव मनोहर रूप मे प्रकट हुआ है।

भगवान् महावीर की पचीसवी निर्वाण शताब्दी पर इस पुस्तक का

प्रथम सस्करण आगम और साहित्य प्रकाशन विभाग द्वारा प्रकाशित हुआ या। तत्पश्चात् द्वितीय संस्करण की आवश्यकता दीर्घ समय से निरन्तर अनुभव की जा रही थी अतः तुलसी अध्यात्म नीडम् प्रकाशन द्वारा इसे नये रूप मे सत्यान्वेपी पाठको के लिए प्रस्तुत किया गया। तीसरे सस्करण की जरूरत हुई। हमे यह संस्करण निकालते हुए परम हर्प हो रहा है।

हमे आशा है यह मौलिक कृति पाठको के सावना-पथ मे सहयोगी वनेगी।

पर स्मरण रखे—सत्य की खोज स्वयं की अज्ञात गहराइयो मे छलाग लगाने का साधन है। सत्य की खोज स्व-परिवर्तन का मूल-मत्र है। सत्य की खोज स्वयं को पुनर्जन्म की प्रसव पीड़ा से गुजारने की तैयारी है।

मंगल कामनाओ के साथ—

२७ फरवरी, १९८८

धर्मानन्द
तुलसी अध्यात्म नीडम्
जैन विश्व भारती
लाडनू-३४१३०६

# स्वकथ्य

विश्व के इतिहास मे अब तक जो सत्य की खोज हुई है, वह पूरी की पूरी सत्य के उपायो की खोज है। उपाय की खोज किए बिना उपेय की खोज नही की जा सकती। सत्य उपेय है। ज्ञान उसका उपाय है।

भगवान् महावीर के समसामयिक सजयवेलट्ठिपुत्त ने कहा था—मैं नही जानता कि वस्तु सत् है तो फिर मैं कैसे कहू कि वह सत् है। मैं नही जानता कि वह असत् है तो फिर मैं कैसे कहू कि वह असत् है। यह भारतीय दर्शन का सशयवाद है। पश्चिमी दर्शन मे सशयवाद के प्रवर्तक 'पाइरो' (३६५-२७५ ई० पू०) है। वे अरस्तू के समसामयिक थे। थेलीज से लेकर अरस्तू तक के दार्शनिको के पारस्परिक मतभेदो को देखकर उन्होने इस सिद्धान्त की स्थापना की कि मनुष्य के लिए वास्तविक सत्य तक पहुचना सदिग्ध है। निर्विकल्प स्वानुभूति, सविकल्प बुद्धि और इन्द्रियानुभूति निश्चयात्मक ज्ञान उत्पन्न नही कर सकती। इसलिए सत्य को जानने का कोई उपाय नही है। काट के अनुसार ज्ञान के लिए इन्द्रिय-सवेदन और बुद्धि-विकल्प—दोनो अनिवार्य हैं। ज्ञान सत्य और निश्चित होता है। सत्यता इन्द्रिय-सवेदनो से आती है और निश्चय बुद्धि-विकल्प से आता है।

भगवान् महावीर ने कहा—सत्य की उपलब्धि के दो उपाय हैं—अतीन्द्रिय ज्ञान और इन्द्रिय-ज्ञान। अतीन्द्रिय ज्ञान योगी को होता है या विशेष परिस्थितियो मे होता है। वह सामान्य नही है। सर्वसामान्य ज्ञान इन्द्रिय-ज्ञान है। इसमे इन्द्रिय, मन और बुद्धि—तीनो समन्वित हैं। इन्द्रिय-सवेदन न सत्य होता है और न असत्य होता है। सापेक्ष होकर वह सत्य होता है और निरपेक्ष रहकर वह असत्य हो जाता है। बुद्धि-विकल्प न सत्य होता है और न असत्य होता है। सापेक्ष होकर वह सत्य होता है और निरपेक्ष रहकर वह असत्य हो जाता है। इन्द्रिय-ज्ञान और वचन-विकल्प की सत्यता सापेक्षता पर निर्भर है। इसलिए अनेकान्त का दूसरा नाम सापेक्षवाद है। हम द्रव्य के एक धर्म का प्रतिपादन करते हैं या कर सकते है। उस समय हम एक समस्या मे उलझे होते है। हमारा बुद्धिविकल्प और वचन-विकल्प द्रव्य के जिस स्वरूप का ग्रहण और प्रतिपादन कर रहा है, वह यदि वही हो तो द्रव्य एक धर्मवाला बन जाए और वह उससे अतिरिक्त हो तो हमारा ग्रहण और प्रतिपादन पूर्ण-सत्य का ग्रहण और प्रतिपादन नहीं होता। इस समस्या को

सुलझाने के लिए अनेकान्त के आचार्यों ने एक मत सुझाया। उन्होंने कहा— प्रत्येक बुद्धि-विकल्प के साथ हम अपेक्षा को जोड़ें और प्रत्येक वचन-विकल्प के साथ हम 'स्यात्' का प्रयोग करें। इससे वक्ता और श्रोता—दोनों इस विषय मे स्पष्ट रहेगे कि जो समझा और कहा जा रहा है वह द्रव्य का एक धर्म है और वह द्रव्य के शेष अनन्त धर्मों से अविभक्त है। 'स्यात्' शब्द से युक्त वचन-विकल्प स्याद्वाद कहलाता है। हम सापेक्षवाद और स्याद्वाद के सहारे अनेकान्त को समझ सकते है और अनेकान्त के सहारे सत्य तक पहुच सकते है। यह सत्य की उपलब्धि का वह उपाय है, जिसने सशय और आग्रह से मुक्त रहकर अनाग्रह और निश्चय का मणिकाचन योग किया है।

प्रस्तुत पुस्तक मे मैंने कुछ समस्याओ का अनेकान्त के दृष्टिकोण से मूल्याकन किया है। यह सर्वग्राही दृष्टिकोण समस्याओ के समाधान का महत्त्वपूर्ण साधन है। अपेक्षा है कि हम इसका मूल्याकन करें।

आचार्यश्री तुलसी मेरे प्रेरणा-स्रोत है। उनकी एक प्रेरणा अनेक रूपो मे प्रतिबिम्बित हो जाती है। उक्त ग्रथ मे भी प्रतिबिम्बित सुदृष्ट है।

इस ग्रंथ के संपादन का कार्य मुनि दुलहराजजी ने किया है। वे मेरी कृति का, लेखन के अतिरिक्त, सारा दायित्व सम्हाल कर मेरे कार्य को सरल बना देते है और मैं सदा अपने को भारमुक्त अनुभव करता हू।

काफी समय प्रतीक्षारत इस पुस्तक का दूसरा सस्करण भी प्रत्येक वर्ग के लिए ग्राह्य, उपादेय होगा इसी आशा और आश्वासन के साथ—

युवाचार्य महाप्रज्ञ

जोधपुर
१० सितम्बर, १९८४

# अनुक्रमणिका

१

# भगवान् महावीर : जीवन और सिद्धान्त

## गृहवास के तीन वर्ष

ढाई हजार वर्ष पुराना भारत दो राजनीतिक प्रणालियो मे बटा हुआ था। मगध, अग, वग, कलिग, वत्स, अवन्ती, उत्तरी कोशल आदि राजतन्त्र की प्रणाली से शासित थे। वैशाली मे लिच्छवि, कपिलवस्तु मे शाक्य, कुशीनारा और पावा मे मल्ल गणराज्य था। वहा की जनता गणतत्र की शासन प्रणाली से शासित थी। राजतत्र की प्रणाली मे राजा ईश्वर का अवतार माना जाता था। गणतत्र की प्रणाली मे शासक मात्र मानव समझा जाता था। महावीर वैशाली गणतत्र के शासक-सदस्य श्री सिद्धार्थ के पुत्र थे। उनकी माता का नाम त्रिशला था। क्षत्रियकुण्डग्राम वैशाली का उपनगर था। उस पुण्यभूमि मे महावीर ने जन्म लिया था। ईस्वी पूर्व ५९९, ३० मार्च (चैत्र शुक्ला त्रयोदशी) को उनका जन्म हुआ था। उनका शैशव कैसा था, यौवन कैसा था, इस विषय मे बहुत कम जानकारी मिलती है। महावीर जीवन के अट्ठाईस वर्ष पूर्ण कर रहे थे, तब उनके माता-पिता स्वर्गवासी हो गए। उन्होने श्रमण होने की भावना प्रकट की। उनके चाचा सुपार्श्व और बडे भाई नन्दिवर्धन ने कुछ वर्षो तक घर मे रहने का अनुरोध किया। महावीर की विनम्रता उसे अस्वीकार नही कर सकी और उनका संकल्प गृहवास को स्वीकार नही कर सका। इस अन्तर्द्वन्द्व ने एक नए मार्ग की खोज की। शायद यही उन्होने यह सूत्र निर्मित किया होगा—जिसकी वासना नही छूटी और श्रमण हो गया वह घर मे नही है पर घर से दूर भी नही है। वासना से मुक्त होकर घर मे रहते हुए भी घर से दूर रहा जा सकता है। वे दो वर्ष तक घर मे रहते हुए घर से दूर रहे। इस अवधि मे उन्होने विदेह-साधना की।

वे परिवार के बीच रहकर भी एकान्त मे रहे। जिनकी शरीर मे आसक्ति नही रहती, वह समुदाय मे रहकर भी अकेला रह सकता है।

उन्होने अस्वाद का विशिष्ट अभ्यास किया। जिसे देहातीत अवस्था मे रस का अनुभव हो जाता है, उसे अस्वाद की उपलब्धि करने मे कठिनाई नही होती।

वे मौन और ध्यान मे लीन रहे। जिसके लिए बाह्य जगत् मे अभि-

व्यक्त होने का प्रयोजन शेष नही रहता, उसकी वाणी मौन हो जाती है, विकल्प शून्य हो जाते हैं।

इन दो वर्षों की साधना से उनके श्रामण्य की पृष्ठभूमि और अधिक सुदृढ़ हो गई। गुरुजनों के अनुरोध की अवधि पूर्ण हुई। उन्होंने अनुभव किया—घर मे रहते हुए घर से दूर रहना सम्भव हो सकता है, पर यह सामुदायिक मार्ग नही है। यह कुछ लोगो का मार्ग है। सामुदायिक मार्ग यह हो सकता है—घर की वासना को छोड़ना और साथ-साथ घर को भी छोड देना। सवके कल्याण की वात सोचने वाला सामुदायिक मार्ग पर चलता है। महावीर ने घर को छोडने के लिए परिवार की अनुमति प्राप्त कर ली और वे वहा से अभिनिष्क्रमण कर क्षत्रियकुण्डग्राम के वाहर उद्यान मे गए। जनता के समक्ष उन्होंने स्वयं, श्रमण की दीक्षा स्वीकार की, आजीवन समता के पथ पर चल पड़े।

## साधना के वारह वर्ष

भगवान् महावीर की साधना का पहला चरण इस सकल्प के साथ उठा—आज से मैं विदेह रहूगा, देह की सुरक्षा नही करूगा। सर्दी-गर्मी के परीषहो को झेलूगा। जो भी कष्ट आए, उसे सहन करूगा। रोग की चिकित्सा नही कराऊंगा। भूख और प्यास की वाधा मे अभिभूत नही होऊगा। नींद पर विजय प्राप्त करूगा।

भगवान् महावीर ने अनुभव किया—अभय के सधे विना समता नही सध सकती और विदेह के सधे विना अभय नही सध सकता। मानवीय दुर्बलताओ का मूल स्रोत भय है। मानव की महान् शक्ति के विकास का मूल स्रोत अभय है। भय का आदि बिन्दु है—देह की आसक्ति। उसकी आसक्ति को छोडना, विदेह होना, अभय सिद्धि की अनिवार्य शर्त है।

भगवान् महावीर जैसे-जैसे विदेह की साधना मे आगे वढे, वैसे-वैसे उनकी अहिंसा, मैत्री और शान्ति की शिखा अधिक प्रज्वलित हो गई। हिंसा, वैर और अशान्ति—ये सव देह मे होते हैं, विदेह मे नही होते।

## सर्प और समता

महावीर कनखल आश्रम के पार्श्ववर्ती देवालय के मण्डप मे ध्यान कर रहे थे। चण्डकौशिक सर्प ने दृष्टि से विष का विकिरण किया। भगवान् पर उसका कोई प्रभाव नही हुआ। वह भगवान् के पैरो मे लिपट वार-वार उन्हे डसने लगा। उनकी आखो मे निरन्तर अमृत की धारा वहती रही। उनका मैत्रीभाव विष को निर्विष करता रहा। अहिंसा की हिंसा पर विजय हुई। सर्प का क्रोध शान्त हो गया। उसने सदा के लिए अहिंसा का वरण कर लिया।

महावीर जैसे-जैसे साधना मे आगे बढे, वैसे-वैसे उनकी चेतना मे समता का सूर्य अधिक आलोक देने लगा। सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह —सब उस आलोक मे आलोकित हो उठे।

## अरक्षा : सबसे बड़ी सुरक्षा

महावीर ध्यान कर रहे थे। एक ग्वाला आया। साथ मे बैल थे। उन्हे वहा चरने के लिए छोड वह घर चला गया। उसने लौटकर देखा, बैल वहा नही है। वह क्रुद्ध हो गया। बैलो को खोजने इधर-उधर घूमने लगा। थोडी देर बाद फिर वही पहुचा, जहा महावीर ध्यान कर रहे थे। बैलो को महावीर के आस-पास बैठे देखकर वह स्तब्ध रह गया। 'यह श्रमण बैलो को हथियाना चाहता है', इस सन्देह ने ग्वाले का क्रोध प्रज्वलित कर दिया। वह रस्सी को आकाश मे उछालता हुआ महावीर पर प्रहार करने को आगे बढा, इतने मे नदिवर्धन वहा आ पहुचा। उसने ग्वाले को समझा-बुझाकर शान्त कर दिया। नदिवर्धन ने महावीर की सुरक्षा की व्यवस्था करनी चाही। महावीर ने उसे अस्वीकार कर दिया। उन्होने कहा – 'जो अपने आपको असुरक्षित अनुभव करता है, वह अध्यात्म के पथ पर नही चल सकता। अध्यात्म के पथ पर चलने वाला अपने आपको सदा सुरक्षित अनुभव करता है। मुझे किसी सुरक्षा की अपेक्षा नही है। स्वतत्रता और स्वावलम्बन ही मेरी सुरक्षा है।'

## ऊर्जा का ऊर्ध्वगमन

महावीर ध्यान की मुद्रा मे खडे थे। कुछ युवतियो ने आकर सहवास के लिए प्रार्थना की। भगवान् ने उस पर कोई ध्यान नही दिया। युवतियो ने उन्हे अपने मायाजाल मे फसाने की अनेक चेष्टाए की, पर उनकी चैतन्य-केन्द्र की ओर बहने वाली ऊर्जा का एक कण भी काम-केन्द्र की ओर प्रवाहित नही हुआ। भगवान् के ध्यान की धारा अविच्छिन्न चलती रही। युवतिया जिस दिशा से आई थी उसी दिशा मे लौट गई।

## कैवल्य

भगवान् महावीर की साधना का मूलमन्त्र है—समता। न राग और न द्वेष - चेतना की यह अनुभव-दशा समता है। भगवान् ने अनुभव किया, दुःख का मूल बीज है कर्म और कर्म का मूल बीज है राग-द्वेष। हिंसा, असत्य चोरी, अब्रह्मचर्य और परिग्रह— ये राग-द्वेष के ही परिणाम हैं, राग-द्वेष के होने पर ये होते हैं, उसके न होने पर नही होते। भगवान् ने साढे बारह वर्ष के साधनाकाल मे केवल ३५० दिन भोजन किया। शेष समय उपवास मे बीता। उन्होने छह मास तक लगातार उपवास किये। भगवान् ने समूचे

साधनाकाल मे कुल मिलाकर अड़तालीस मिनट से अधिक नींद नही ली। भगवान् ने सर्दी-गर्मी से बचने के लिए कभी वस्त्र नही ओढा। कष्ट आने पर किसी की शरण मे नही गये। चींटियों ने सताया, जंगली मच्छरो ने काटा, अग्नि से पैर झुलस गये। पर भगवान् ने उनका वैसे अनुभव किया जैसे कुछ हुआ ही न हो। लाभ-अलाभ, सुख-दुःख, निंदा-स्तुति, मान-अपमान, जीवन-मरण के अनगिन प्रसंगो और घटनाओ ने भगवान् की समता की कसौटी की। पर हर कसौटी मे वे खरे उतरे। उनकी विदेह-साधना सिद्ध हो गई। उनकी अभय-साधना सिद्ध हो गई। उनकी समता की साधना सिद्ध हो गई। वे वीतराग की भूमिका मे केवली हो गये। परोक्ष ज्ञान का लौहावरण टूट गया। उनकी चेतना अनावृत हो गई। उन्हे ज्ञान के माध्यमो की अपेक्षा नही रही। इन्द्रिय, मन और बुद्धि की उपयोगिता समाप्त हो गई। उनके लिए सब कुछ प्रत्यक्ष हो गया। साधनाकाल मे भगवान् प्रायः मौन, असंग और ध्यानस्थ रहे। साधना की सिद्धि होने पर उन्होंने सत्य की व्याख्या की। उन्होंने व्याख्या का माध्यम जन-भाषा को बनाया। उनके उपदेश आज भी उस समय की जनभाषा—प्राकृत मे मिलते हैं।

### सत्य

ईस्वी पूर्व छठी शताब्दी सत्य की उपलब्धियो की शताब्दी है। उस शताब्दी मे भारतीय क्षितिज पर महावीर और बुद्ध, चीनी क्षितिज पर लाओत्से और कन्फ्यूशियस, यूनानी क्षितिज पर पाइथेगोरस जैसे महान् धर्मवेत्ता सत्य के रहस्यो का उद्घाटन कर रहे थे। वे भौगोलिक सीमा से विभक्त होने पर भी सत्य की सीमा मे अविभक्त थे। उनका प्रतिपादन इस तथ्य की घोषणा है कि सत्य शाश्वत है। वह देश और काल से व्यवच्छिन्न नही है।

ईस्वी पूर्व नवीं शताब्दी मे जैन धर्म के महान् तीर्थंकर भगवान् पार्श्व हो चुके थे। उनका धर्मशासन सत्य का सापेक्ष उद्घोष कर रहा था। उस समय उपनिषद् लिखे जा रहे थे। औपनिषदिक ऋषि नेति-नेति के द्वारा सत्य की व्याख्या कर रहे थे। महावीर के समय तक उसकी पुनरावृत्ति हो रही थी। बुद्ध ने कहा—'सत्य अव्याकृत है।' लाओत्से ने कहा—'सत्य कहा नही जा सकता।' महावीर ने कहा—'सत्य नही कहा जा सकता, यह जितना वास्तविक है, उतना ही वास्तविक यह है कि सत्य कहा जा सकता है। सत्य कहा जा सकता है—इसका स्वीकार यदि अवास्तविक है तो सत्य नही कहा जा सकता— इसका स्वीकार भी वास्तविक नही है। वास्तविकता इन दोनों के समन्वय से प्राप्त होती है। विरोधी प्रतीत होने वाले धर्मों का एक साथ होना समन्वय है। वस्तु-जगत् मे पूर्ण सामंजस्य और सह-अस्तित्व है। विरोध की कल्पना हमारी बुद्धि ने की है। उत्पाद और विनाश, जन्म और मौत,

शाश्वत और अशाश्वत—ये सब साथ-साथ चलते हैं।

महावीर के ज्येष्ठ शिष्य गौतम ने एक बार पूछा—

'भंते! सत्य क्या है?'

'वह बताया नहीं जा सकता।'

'तो हम उसे कैसे जानें?'

'तुम स्वयं उसे खोजो।'

'उसकी खोज कैसे करें?'

'कर्म को छोड़ दो—मन को विकल्पों से मत भरो, मौन रहो, शरीर को स्थिर रखो।'

'भंते! फिर जीवन कैसे चलेगा?'

'संयत कर्म करो—बोलना आवश्यक ही हो तो संयम से बोलो। चलना आवश्यक ही हो तो संयम से चलो। खाना आवश्यक ही हो तब संयम से खाओ। सब कुछ संयम से करो।

'भंते! सत्य की खोज का मार्ग बताया जा सकता है, तब सत्य क्यों नहीं बताया जा सकता?'

'ये सत्यांश हैं। सत्यांश बताया जा सकता है। मैं सत्य को सापेक्ष प्रतिपादन करता हूं। पूर्ण सत्य नहीं बताया जा सकता। इसलिए मैं कहता हूं कि सत्य नहीं कहा जा सकता। सत्यांश बताया जा सकता है, इसलिए मैं कहता हूं कि सत्य कहा जा सकता है। सत्य अवक्तव्य और सत्य वक्तव्य है—इन दोनों का सापेक्ष बोध ही सम्यग् ज्ञान है।'

## वक्तव्य सत्य

'भंते! वक्तव्य सत्य क्या है?'

'अभेद की दृष्टि से अस्तित्व (होना मात्र) सत्य है और भेद की दृष्टि से द्रव्य और पर्याय सत्य है। द्रव्य शाश्वत है। पर्याय अशाश्वत है। शाश्वत और अशाश्वत का समन्वय ही सत्य है। जब हम विश्व को ज्ञेय की दृष्टि से देखते हैं तब चेतन और अचेतन द्रव्य के त्रैकालिक अस्तित्व और परिवर्तन का समन्वय सत्य और उनका विभाजन असत्य है। जब हम विश्व को हेय और उपादेय की दृष्टि से देखते हैं तब श्रेय सत्य है और प्रेय असत्य है।

## ज्ञान और कर्म का समन्वय

महावीर न कोरे दार्शनिक थे और न कोरे धार्मिक। वे दर्शन और धर्म के समन्वयकार थे। उन्होंने सत्य को देखा, फिर चेतना के विकास के लिए अनाचरणीय का संयम और आचरणीय का आचरण किया।

महावीर ने कहा—अकेला ज्ञान, अकेला दर्शन (भक्ति) और अकेला पुरुषार्थ (कर्म) मनुष्य को दुःख-मुक्ति की ओर नहीं ले जाता। ज्ञान, दर्शन

और आचरण का समन्वय ही उसे दु.ख-मुक्ति की ओर ले जाता है। इस दर्शन के आधार पर उन्होने इस सूत्र का प्रतिपादन किया—पहले जानो, फिर करो। ज्ञान-हीन कर्म और कर्महीन ज्ञान—ये दोनो व्यर्थ हो जाते है। ज्ञात सत्य का आचरण और आचरित सत्य का ज्ञान—ये दोनो एक साथ होकर ही सार्थक होते है।

## श्रद्धा : ज्ञान और आचार का सेतु

ज्ञान और आचार के बीच मे एक दूरी बनी रहती है। हम बहुत सारे सत्यो को जानते है, पर उनका आचरण नही करते। ज्ञान सीधा आचरण से नही जुडता। उन दोनो को जोडने वाला सेतु श्रद्धा है। वह ज्ञात सत्य के प्रति आकर्पण पैदा करता है। आकर्पण पुष्ट हो जाता, तब ज्ञान स्वय आचार बन जाता है। हम लोग समझते है कि जिनका ज्ञान न हो उसके प्रति श्रद्धा करनी चाहिए। महावीर ने ठीक इसके विपरीत कहा जिसका ज्ञान हो जाये उसके प्रति श्रद्धा करनी चाहिए। श्रद्धा अज्ञान का सरक्षण नही करता। वह ज्ञान को आचरण तक ले जाती है। ज्ञान दुर्लभ है। श्रद्धा उससे भी दुर्लभ है। आचरण उससे भी दुर्लभ है। ज्ञान के परिपाक होने पर श्रद्धा सुलभ होती है और श्रद्धा के सुलभ होने पर आचरण सुलभ होता है।

## आत्मा और परमात्मा

महावीर ने किसी शास्त्र को ईश्वरीय ज्ञान नही माना। उन्होने यह घोपणा की कि ज्ञान का मूल स्रोत मनुष्य है। आत्मा से भिन्न कोई परमात्मा नही है। आत्मा ही कर्मबन्धन से मुक्त होकर परमात्मा बनती है। उनके दर्शन मे स्वतः प्रामाण्य शास्त्र का नही है, मनुष्य का है। वीतराग मनुष्य प्रमाण होता है और अन्तिम प्रमाण अपनी वीतराग दशा है।

## सहअस्तित्व

महावीर अनेकात्मवादी थे। उन्होने बताया आत्माएं अनन्त है। वे किसी एक आत्मा के अश नही हैं। प्रत्येक आत्मा दूसरी आत्मा से स्वतन्त्र है। सब आत्माओ मे चैतन्य है, पर वह सामुदायिक नही है। वह हर आत्मा का अपना-अपना है, स्वतन्त्र है। जैसे आत्माए अनेक है, वैसे उनकी योनिया भी अनेक है। कोई आत्मा पशु-जीवन मे है और कोई मनुष्य जीवन मे। मनुष्य जीवन मे भी अनेक विभाजन हैं। कोई मनुष्य शीत कटिबन्ध मे जन्मा हुआ है तो कोई उष्ण कटिबन्ध मे। कोई गोरा है तो कोई काला है। महावीर के युग मे भारतीय मनुष्य ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र—इन चार वर्णो मे बटा हुआ था। ये विभाजन मनुष्य के अपने कर्म-

सस्कार, भौगोलिक वातावरण और समाज-व्यवस्था के आधार पर हुये थे। पर मनुष्य का अहंकार प्रवल होता है। जिम वर्ग को अहकार प्रवट करने की सुविधा मिली, उसने उच्चता और नीचता की दीवारें खडी कर दी। जन्मना जाति स्थापित हो गई। उच्च कहलाने वाले मनुष्य नीच कहलाने वाले मनुष्य के साथ पशु से भी हीन व्यवहार करने लगे। इस स्थिति मे महावीर ने चिन्तन किया कि वस्तु-जगत् मे समन्वय है, सहअस्तित्व है तो फिर मानव-जगत् मे समन्वय और सहअस्तित्व क्यो नही होना चाहिए ? इस उत्प्रेक्षा के आधार पर उन्होने मैत्री का सूत्र प्रस्तुत किया। उन्होने कहा—सव जीवो के साथ मैत्री करो। मैत्री का सिद्धान्त वहुत अच्छा है। सिद्धान्त का सौन्दर्य व्यवहार का सौन्दर्य वन जाये यह सरल नही है। स्वभाव, रुचि और चिन्तन की धारा भिन्न होने पर मैत्री टूट जाती है। महावीर ने उसे साधने का सूत्र दिया—सहिष्णुता। उन्होने वताया—भेद के पीछे छिपे हुए अभेद को मत भूलो। तुम जिससे भिन्न हो उससे उतने ही अभिन्न हो। जिससे अभिन्न हो उससे उतने ही भिन्न हो। किसी से सर्वथा भिन्न नही हो। जव सवसे भिन्न-भिन्न हो, तव भेद को सामने रखकर कैसे किसी को शत्रु मानते हो और अभेद को सामने रखकर कैसे किसी को मित्र मानते हो ? तुम जिसे शत्रु मानते हो उसे भी सहन करो और जिसे मित्र मानते हो उसे भी सहन करो। इस सूत्र से अपने आपको भावित करो—

मैं सव जीवो को सहन करता हू,
वे सव मुझे सहन करें।
मेरी सवके प्रति मैत्री है,
किसी के प्रति मेरा वैर नही है।

तुम सवसे भिन्ना-भिन्न हो तव कैसे किसी को नीच मानते हो और कैसे किसी को उच्च मानते हो ? तुम जिसे नीच मानते हो, वह भी तुम्हारे मन का अहकार है और जिसे तुम उच्च मानते हो वह भी तुम्हारे मन का अहकार है। अहकार को छोड यथार्थ को देखो। मनुष्य कर्म से ब्राह्मण, कर्म से क्षत्रिय, कर्म से वैश्य और कर्म से शूद्र होता है। यह कर्म का विभाजन है इस विभाजन के साथ अहंकार को छोडकर उच्चता और नीचता की रेखाए निर्मित मत करो मनुष्य को तोड कर मत देखो। व्यक्तित्व और कर्तृत्व के साथ जुडी हुई मानवीय एकता को मत भूलो। इस घोष ने भारतीय मानस को आन्दोलित कर दिया। अनेकता एकता से पृथक् नही है और एकता अनेकता से पृथक् नही है। यह सहअस्तित्व का मौलिक आधार है। इसी आधार पर मानवीय एकता सभव हो सकती है। इसी आधार पर भिन्न-भिन्न शासन-प्रणालिया एक साथ चल सकती है। अनेकता स्वाभाविक है। उसे मिटाया नही जा सकता। शान्तिपूर्ण जीवन के लिए सहअस्तित्व अनि-

वाय है। उसे छोडा नही जा सकता।

## दर्शन का धर्म अवतरण

बीज की निष्पत्ति पेड और पेड की निष्पत्ति फल है। दर्शन की निष्पत्ति धर्म और धर्म की निष्पत्ति नैतिकतापूर्ण व्यवहार है। जब हम भीतर से देखते हैं, तब दर्शन से धर्म की ओर धर्म से नैतिकता की भूमिका पर आते हैं। जब हम बाहर से देखते है तब नैतिकता से धर्म की ओर धर्म से दर्शन की भूमिका पर चले जाते है। महावीर का दर्शन भीतर से बाहर की ओर था। उसी आधार पर उन्होने कहा--जिसका दृष्टिकोण सम्यक् है वही व्रती होगा। अहिंसा का व्रती अपने आश्रितो और कर्मकरो के प्रति क्रूर व्यवहार नही करेगा, उनकी आजीविका मे विघ्न नही डालेगा। सत्य का व्रती विश्वासघात नही करेगा। झूठी गवाही नही देगा। अचौर्य का व्रती मिलावट नही करेगा, असली वस्तु दिखाकर नकली वस्तु नही देगा। ब्रह्मचर्य का व्रती विलासपूर्ण सामग्री का उपयोग नही करेगा। अपरिग्रह का व्रती सग्रह की एक सीमा करेगा। व्यक्तिगत जीवन मे सयमी रहेगा। जिसके जीवन मे नैतिकता नही है, उसमे धर्म नही हो सकता। नैतिकता-विहीन धर्म की कल्पना महावीर के लिए सर्वथा असम्भव थी। धर्म के आचरण से व्यक्ति के जीवन-व्यवहार मे कोई परिवर्तन नही आता, सामाजिक सम्बन्धो पर उसका कोई प्रभाव नही होता तो कैसे समझा जाए कि धर्म का आचरण करने वाले जीवन मे धर्म है ? धर्म शुद्ध आत्मा मे उतरता है। आत्मा की शुद्धता होनी है, वहा अनैतिकतापूर्ण व्यवहार सम्भव नही हो सकता।

## मौलिक सिद्धान्त

महावीर ने तत्त्व, धर्म और व्यवहार के जिन सिद्धान्तो का प्रतिपादन किया और जिन सिद्धान्तो ने जनमानस को आन्दोलित किया, वे आज भी उतने ही महत्त्वपूर्ण है जितने ढाई हजार वर्ष पूर्व थे। सक्षेप मे उन सिद्धान्तो और उनसे फलित शिक्षाओ का आकलन इस प्रकार किया जा सकता है—

### १. अनेकान्त और स्याद्वाद

१. तत्त्व को अनन्त दृष्टिकोण से देखना अनेकान्त और उसका सापेक्ष प्रतिपादन करना स्याद्वाद है। सत्य अनन्त-धर्म है। एक दृष्टिकोण मे उसके एक धर्म को देखकर शेष अदृष्ट धर्मों का खडन मत करो।

२. एक ज्ञात धर्म को ही सत्य और शेष अज्ञात धर्मों को असत्य मत कहो।

३ सत्य की सापेक्ष व्याख्या करो। अपने विचार का आग्रह मत करो। दूसरो के विचारो को समझने का प्रयत्न करो।
४. प्रत्येक विचार सत्य हो सकता है और प्रत्येक विचार असत्य हो सकता है। एक विचार दूसरे विचारो से सापेक्ष होकर सत्य होता है। एक विचार दूसरे विचारो से निरपेक्ष होकर असत्य हो जाता है।
५ अपने विचार की प्रशसा और दूसरे के विचार की निन्दा कर अपने पाडित्य का प्रदर्शन मत करो।

## अहिंसक क्रान्ति

राग और द्वेष से मुक्त होना अहिंसा है। सब जीवो के प्रति संयम करना, समभाव रखना अहिंसा हैं। समानता का भाव सामुदायिक जीवन मे विकसित होता है तब अहिंसक क्रान्ति घटित हो जाती है। महावीर ने अहिंसक क्रान्ति के लिए जनता को ये सूत्र दिए—

१. किसी का वध मत करो।
२. किसी के साथ वैर मत करो। जो दूसरो के साथ वैर करता है, वह अपने वैर की शृखला को और प्रलम्ब कर देता है।
३, सबके साथ मैत्री करो।
अहिंसा के इन सूत्रो का मूल्य वैयक्तिक था। महावीर ने सामाजिक सदर्भ मे भी अहिंसा के सूत्र प्रस्तुत किये—
४. उस समय दास-प्रथा चालू थी। सम्पन्न मनुष्य विपन्न मनुष्य को खरीदकर दास बना लेता था। महावीर ने इस हिंसा के प्रति जनता का ध्यान आकर्षित किया। उन्होने एक सूत्र दिया—दास बनाना हिंसा है, इसलिए किसी को दास मत बनाओ।
५. उस समय के पुरुष स्त्रियो को और शासक वर्ग शासितो को पराधीन रखना अपना अधिकार मानते थे। महावीर ने इस ओर जनता का ध्यान खीचा कि दूसरो को पराधीन बनाना हिंसा है। उन्होने अहिंसा का सूत्र यह दिया— दूसरो की स्वाधीनता का अपहरण मत करो।
६ उस समय उच्च और नीच – ये दो जातियां समाज-व्यवस्था द्वारा स्वीकृत थी। उच्च जाति नीच जाति से घृणा करती थी। उसे अछूत भी मानती थी। महावीर ने इस व्यवस्था को अमानवीय प्रतिपादित किया। उन्होंने कहा—जाति वास्तविक नहीं है। जाति-व्यवस्था परिवर्तनशील है, काल्पनिक है। इसे शाश्वत का रूप देकर हिंसा को प्रोत्साहन मत दो। किसी मनुष्य से घृणा

मत करो। उन्होंने सब जाति के लोगो को अपने सघ मे सम्मिलित कर 'मनुष्य जाति एक है' – इस आन्दोलन को गतिशील बना दिया।

७. उस समय स्वर्ग की प्राप्ति के लिए पशुबलि दी जाती थी। महावीर ने कहा—स्वर्ग मनुष्य का उद्देश्य नही है उसका उद्देश्य है निर्वाण—परमशान्ति। पशुबलि से स्वर्ग नही मिलता। जो पशुबलि देता है, वह मूक पशुओ की हिंसा कर अपने लिए नरक का द्वार खोलता है।

८. उस समय माना जाता था कि युद्ध मे मरने वाला स्वर्ग मे जाता है। महावीर ने इसकी अवास्तविकता का प्रतिपादन करते हुए कहा—'युद्ध हिंसा है। वैर से वैर बढता है। उससे समस्या का समाधान नही होता।'

९. आक्रमण मत करो। मांसाहार और शिकार का वर्जन करो।

## ३. अपरिग्रह

मन मे ममत्व का भाव न होना अपरिग्रह है। वस्तुओ का सग्रह न करना अपरिग्रह है। महावीर ने हिंसा और अपरिग्रह को तोडकर नही देखा। मन मे हिंसा का भाव (अहकार या ममकार) होता है तब सग्रह करने की वृत्ति जागती है और जब मनुष्य सग्रह करता है तब उसकी हिंसा प्रबल हो उठती है। इस प्रकार हिंसा के लिए सग्रह और सग्रह के लिए हिंसा—यह चक्र चलता रहता है।

महावीर ने अपरिग्रह के इन सूत्रो का प्रतिपादन किया—

१. अपने शरीर और परिवार के प्रति होने वाले ममत्व को कम करो।

२. उपभोग की वस्तुओं का संयम करो।

३. धन-सम्पदा बढाने या उसकी सुरक्षा करने के लिए फैलाव मत करो—विस्तारवादी नीति मत अपनाओ।

४. दूसरो के स्वत्व पर अधिकार करने के लिए आक्रमण मत करो।

## ४. पुरुष और पौरुष

१ मनुष्य अपने सुख-दुःख का कर्ता स्वयं है। अपने भाग्य का विधाता वह स्वय है।

२. राजा देव नही है, ईश्वर का अवतार नहीं है। वह मनुष्य है, उसे देव मत कहो, सम्पन्न मनुष्य कहो।

३ ग्रंथ मनुष्य की कृति है। पहले मनुष्य, फिर ग्रथ। कोई भी ग्रंथ ईश्वरीय नहीं है।

४. विश्व की व्यवस्था शाश्वत द्रव्यो के योग या परस्परापेक्षिता मे स्वतः सचालित है। वह किसी एक सर्वशक्तिमान् सत्ता द्वारा संचालित नही है।
५. यह विश्व छह द्रव्यों की सघटना है। वे ये है—
   धर्म—गतितत्त्व।
   अधर्म—स्थितितत्त्व।
   आकाश।
   काल।
   पुद्‌गल।
   जीव।
६. मनुष्य अपने ही कर्तव्य से उत्क्रान्ति और अपक्रान्ति करता है। इस प्रसग मे महावीर ने जीव, अजीव, पुण्य, पाप, आश्रव, सवर, निर्जरा, वध और मोक्ष—इन तत्त्वो की व्याख्या की।
७. मनुष्य भाग्य या कर्म के यंत्र का पुर्जा नही है। भाग्य मनुष्य को नही बनाता, मनुष्य भाग्य को बनाता है। वह अपने पुरुषार्थ से भाग्य को बदल सकता है!

## ५. संघ-धर्म

धर्म-सघ की सुव्यवस्था के लिए महावीर ने सघ के सूत्रो का प्रतिपादन किया—

१. असविभागी को मोक्ष नही मिलता, इसलिए सविभाग करो दूसरो के हिस्से पर अधिकार मत करो।
२. अनाश्रितो को आश्रय देने के लिए तत्पर रहो।
३. नये सदस्यो को शिक्षा देने के लिए तत्पर रहो।
४ रोगी की सेवा के लिए तत्पर रहो।
५. पारस्परिक कलह हो जाने पर किसी का पक्ष लिये विना उसे शान्त करने का प्रयत्न करो।

सामाजिक सगठनो के लिए भी उपयोगिता कम नही है।

## ६. धर्म का स्वधर्म

१. धर्म सर्वाधिक कल्याणकारी है। किन्तु वही धर्म, जिसका स्वरूप अहिंसा, सयम और तप है।
२. विषय-वासना, धन और सत्ता से जुडा हुआ धर्म सहारक विष की भांति खतरनाक होता है।
३. धर्म के नाम पर होने वाली हिंसा और हिंसापूर्ण उपासनाए करने वाला अधर्म को प्रोत्साहन देता है।

४. चरित्रहीन व्यक्ति को सम्प्रदाय और वेश त्राण नही देते। धर्म और धर्म-संस्था एक नही है।
५. भाषा का पाडित्य और विद्याओ का अनुशासन मन को शान्त नही करता। मन की शान्ति का एक ही साधन है, वह है धर्म।

## निर्वाण

आत्मानुशासन के होने पर ही दूसरे शासन सफल हो जाते है, इस आधार-भित्ति पर महावीर ने जनमानस को धर्म-शासन मे दीक्षित किया। ईस्वी पूर्व ५२७ मे उनका निर्वाण हुआ। निर्वाण से पूर्व भगवान् ने दो दिन का उपवास किया। उस अवधि मे वे धर्म का प्रवचन करते रहे। पर्यंकासन मे बैठे हुए कार्तिक कृष्णा अमावस्या की रात्रि मे उन्होंने निर्वाण प्राप्त किया। मल्ल और लिच्छवि गणतंत्र के शासकगण और जनता ने दीप जलाकर निर्वाण-उत्सव मनाया। ज्योति की स्मृति मे ज्योतिपर्व सस्थापित हो गया।

२

# मानवीय एकता

मैंने एक बार पढा, जैन धर्म मे विश्वधर्म होने की क्षमता है। मैंने दूसरी बार पढा, जैन धर्म विश्वधर्म है। मैं चिन्तन के गहरे मे गया। मैंने मन ही मन सोचा—क्या ये विचार सत्य है ? क्या जैन धर्म मे विश्वधर्म होने की क्षमता है ? क्या वह विश्वधर्म है ? मै विश्वधर्म के मानदडो से जैन धर्म को मापने लगा। जिसके अनुयायियो की सख्या विशाल हो वह विश्वधर्म हो सकता है। जैन धर्म के अनुयायियो की सख्या एक करोड से अधिक नही है, फिर वह विश्वधर्म कैसे हो सकता है ? जिसके अनुयायी विश्व के हर कोने मे विद्यमान हो वह विश्वधर्म हो सकता है। जैन धर्म के अनुयायी कुछेक देशो मे विद्यमान है, फिर वह विश्वधर्म कैसे हो सकता है ? जिसके अनुयायी सब जातियो और सब प्रकार के आवश्यक व्यवसाय करने वालो मे हो वह विश्वधर्म हो सकता है, किन्तु जैन धर्म के अधिकाश अनुयायी वैश्य है, फिर वह विश्वधर्म कैसे हो सकता है ? इन मानदडो के आधार पर मैं इस निष्कर्ष पर पहुचा कि जैन धर्म अपने वर्तमान स्वरूप मे विश्वधर्म नही है। मैं एक चरण पीछे लौटा और मैंने यह देखने का प्रयत्न किया—क्या जैन धर्म मे विश्वधर्म होने की क्षमता है ? मैं यह देखकर स्तभित रह गया कि उसमे विश्वधर्म होने की क्षमता भी नही है। मैं कुछ हताश-सा हो गया। जिस धर्म के प्रति मेरे मन मे ममता है, श्रेष्ठता का सस्कार है, उसे परीक्षा के समय कल्पना की ऊचाई पर नही पा सका, इसलिए हताश होना अस्वाभाविक नही था। मैंने अपने चरण अतीत की अनजानी राहो मे बढाए। मैं खोया-खोया सा चलता चला। एक बिन्दु पर मेरे पैर ठिठक गए। कोई अपरिचित चेहरा मेरे पास आकर मेरे कानो मे गुनगुनाने लगा।

'मनुष्य जाति एक है।' मैंने वह स्वर पहचान लिया। वह स्वर निर्युक्तिकार भद्रबाहु का था। मैंने उनसे पूछा—

'क्या यह सत्य है कि मनुष्य जाति एक है ?

'यह काल्पनिक नही, वास्तविक सत्य है।'

'फिर मनुष्य जाति का विभाजन किसने किया ?'

'मनुष्य ने।'

'क्या यह ईश्वरीय नही है ?'

'यह ईश्वरीय होता तो भारत में ही क्यों होता? क्या ईश्वर भारत की सीमा में प्रतिबद्ध है?'

'इसका आधार क्या है?'

'वैदिक ऋषियों ने सामाजिक संगठन के लिए चार वर्णों की व्यवस्था की। इसका आधार सामाजिक संगठन है।'

'क्या इस व्यवस्था का भारतीय समाज के विकास में कोई योग नहीं है?'

'नहीं क्यों? इस व्यवस्था ने शिक्षण-संस्थानों की अनुपस्थिति में भी कला-कौशल की पैतृक परम्परा को सुरक्षित रखा है, विकसित किया है।'

'फिर महावीर ने मनुष्य जाति की एकता का उद्घोष क्यों किया?'

'जन्मना जाति की व्यवस्था ने मनुष्यों में ऊंच-नीच और छुआछूत की भावना पैदा की, समत्व के सिद्धान्त का विसर्जन किया। उस स्थिति में मनुष्य जाति की एकता का उद्घोष नहीं होता तो अहिंसा अर्थहीन हो जाती।'

मैं आचार्य भद्रबाहु से अपनी जिज्ञासा का समाधान पा रहा था। इतने में मेरे कानों में एक ध्वनि टकराई—मनुष्य कर्म से ब्राह्मण होता है, कर्म से क्षत्रिय, कर्म से वैश्य और कर्म से शूद्र। मैंने दो क्षण उस पर मनन किया। फिर भद्रबाहु से पूछा—'क्या कर्मणा जाति का वाद मनुष्य जाति की एकता के सिद्धान्त का प्रतिवादन नहीं है?'

उन्होंने कहा—'यह तात्त्विक नहीं है। केवल व्यवहार की उपयोगिता है। मनुष्य केवल मनुष्य है। वह विद्याजीवी होता है तब ब्राह्मण हो जाता है। वही व्यक्ति उसी जीवन में रक्षाजीवी होता है तब क्षत्रिय, व्यवसायजीवी होकर वैश्य और सेवाजीवी होकर शूद्र हो सकता है। परिवर्तनशील व्यवस्था मनुष्य-मनुष्य के बीच में ऊंच-नीच और छुआछूत की दीवार खड़ी नहीं करती।'

मैंने विनम्र वंदना कर कृतज्ञता प्रकट की और मैं आगे बढ़ा। आचार्य की देहलीज को पार करते-करते मैं इन्द्रभूति गौतम के पास पहुंचा। वे थे भगवान् महावीर के सबसे प्रथम और सबसे ज्येष्ठ शिष्य—महावीर के सिद्धान्तों के मुख्य प्रवक्ता और सूत्रकार। सूक्ष्म लोक में पहुंचकर मैंने उनसे सम्पर्क स्थापित किया और अपनी जिज्ञासा उनके सामने प्रस्तुत की।

'भंते! आप जाति से ब्राह्मण और वेदों के पारगामी विद्वान् थे। फिर आपने महावीर का शिष्यत्व क्यों स्वीकार किया?'

'धर्म जाति से अतीत है, इसलिए मैं महावीर का शिष्य बना।'

'क्या जैन धर्म जाति नहीं है?'

'नहीं, सर्वथा नहीं। जाति का आधार जो स्थिति है वह व्यवहार है। धर्म का आधार आत्मा का अनुसंधान है। इसलिए सभी आत्माएं और

वर्गों के लोग महावीर के शिष्य बने।'

मैं अतीत के गर्भगृह से वर्तमान के वातायान मे लौट आया। मैंने युगधारा का अवगाहन किया तो पाया कि महावीर की अ-मृत आत्मा युग-चेतना की पार्श्वभूमि मे आज भी विद्यमान है। उनकी वाणी की प्रतिध्वनि आज भी अनन्त के कण-कण मे हो रही है। उनके सिद्वान्त आज भी सर्व व्यापी हैं।

महावीर ने सापेक्षवाद से विश्व की व्यवस्था की। उन्होंने कहा, एकता और अनेकता की धारा एक साथ प्रवाहित है इस सह-अस्तित्व के प्रवाह मे 'या तुम या मैं' के लिए कोई स्थान नही है तुम्हारे विना मैं और मेरे विना तुम नही हो सकते। तुम और मैं एक साथ ही हो सकते है। सघर्ष वास्तविक नही है। घृणा वास्तविक नही है। वास्तविक है सहयोग, वास्तविक है समन्वय--अपने अस्तित्व के साथ दूसरो के अस्तित्व की स्वीकृति, अपने व्यक्तित्व की स्वीकृति।

'मानवीय एकता' की स्वीकृति के साथ मानवीय अनेकता की स्वीकृति जुटी है। 'सव मनुष्य एक हैं'—यह सापेक्ष सिद्वान्त है। सापेक्ष एकता अनेकता के विना नही हो सकती। मनुष्य-मनुष्य के बीच प्रकृति और और व्यवस्था-कृत अनेकताए भी है। उनके आधार पर एक मनुष्य दूसरे मनुष्य से भिन्न है। यह मानवीय एकता और अनेकता की तथ्यात्मक स्वीकृति है।

महावीर ने उक्त सिद्वात का धर्म के दृष्टिकोण मे प्रतिपादन किया। उन्होने कहा—मनुष्य जाति मे एकता अनेकता—दोनो के तत्त्व विद्यमान् हैं और दोनो वास्तविक हैं। इसलिए ये धर्म की आधार नही वन सकती। यदि एकता के आधार पर हम मनुष्य जाति से प्रेम करें तो अनेकता के आधार पर द्वेष कैसे नही करेगे ? हम अनेकता को इसलिए द्वेष का आधार वनाते है कि एकता के आधार पर हम प्रेम करते हैं। इस द्वन्द्व के आधार पर होने वाला प्रेम धार्मिक का प्रेम नही होता। एकता और अनेकता के द्वन्द्व से परे जो द्वन्द्वातीत आत्मा की अनुभूति है वह धर्म है। इस धार्मिक दृष्टिकोण से मानवीय एकता का अर्थ होगा—मनुष्य-मनुष्य के वीच घृणा और सघर्ष की समाप्ति।

महावीर ने धर्म की दृष्टि मे मानवीय एकता की व्याख्या की, उसमें सम्प्रदाय को स्थान नही दिया। उसके मतानुसार कौन व्यक्ति किस सम्प्रदाय मे दीक्षित है, उसे मूल्य नहीं दिया जा सकता। मूल्य इसका होगा कि कौन व्यक्ति कितना ऋजु, कितना पवित्र और कितना कषायमुक्त है। जैन धर्म मे दीक्षित होने वाला मुक्त नहीं भी हो सकता और अन्य धर्म मे दीक्षित होने वाला मुक्त हो सकता है इसका प्रतिपादन कर

# व्यक्ति और समाज

व्यक्ति और समाज—ये दो वास्तविकताए हैं। व्यक्तिवादी दार्शनिको का सिद्धात यह है—'मनुष्य समाज से बाहर का मानव प्राणी है अथवा रह सकता है।' इस मान्यता मे यह विचार निहित है कि मनुष्य समाज मे प्रवेश करने के पूर्व व्यक्ति विशेप हैं। वे अपनी सपत्ति, अधिकार, जीवन की सुरक्षा अथवा अन्य किसी इच्छित उद्देश्य की पूर्ति के लिए सामाजिक व्यवस्था की स्थापना करते हैं।

समाजवादी दार्शनिको का सिद्धान्त यह हे—व्यक्ति और समाज को एक-दूसरे से पृथक नही किया जा सकता। मानव-विकास के इतिहास मे व्यक्ति और समाज दोनो का समान रूप से प्राधान्य है।

अनेकान्तवाद व्यक्ति और समाज की सापेक्ष व्याख्या करता हे। व्यक्ति मे वैयक्तिकता ओर सामाजिकता दोनो के मूल तत्त्व सन्निहित होते है। क्षमताओ का होना व्यक्ति की वैयक्तिकता है उनका अभिव्यक्त होना व्यक्ति की सामाजिकता हे। इसलिए व्यक्ति और समाज भिन्न-भिन्न हे। व्यक्ति की वैयक्तिकता कभी खडित नही होती। उसका कभी विनिमय नहीं होता। व्यक्ति समाज का अभिन्न अग बनकर भी व्यक्ति ही रहता है। इस अर्थ मे व्यक्ति समाज से भिन्न भी हे। व्यक्ति अपनी आकाक्षा, अपेक्षा और कर्म का विस्तार करता है, विनिमय और परस्परता का सम्वन्ध स्थापित करता है, इस अर्थ मे वह समाज से अभिन्न भी हे। व्यक्ति की सीमा सवेदन है। एक व्यक्ति को प्रेम, हर्प, भय और शोक का सवेदन होता है, वह नितान्त वैयक्तिक है। वह सवेदन साधारण नही हे। उसका विनिमय नहीं होता। वह दूसरो को दिया नही जा सकता। विनिमय व्यक्ति और समाज के बीच का सेतु है। उसके इस ओर व्यक्ति है और उस ओर समाज। व्यक्ति का मूल आधार है सवेदन और समाज का मूल आधार है विनिमय। वस्तु सामाजिक है, क्योकि उसका विनिमय किया जा सकता है। सवेदन वैयक्तिक है, क्योकि उसका विनिमय नही किया जा सकता।

समाजशास्त्री मेकाइवर के अनुसार 'समाज सामाजिक सम्वन्धो का जाल है।' 'समाज सामाजिक सम्वन्धो की एक पद्धति है, जिसके द्वारा हम जीते हे। 'समाजशास्त्री ग्रीन के अनुसार 'समाज एक बड़ा समूह है जिससे

महावीर ने धर्म का सम्प्रदायातीत और भेदातीत स्वरूप जनता के सामने प्रस्तुत किया।

धर्म आत्मा की आन्तरिक पवित्रता है, इसलिए उसका किसी जाति वर्ग और सम्प्रदाय से सम्बन्ध नही हो सकता . किन्तु धर्म का बाहरी रूप सम्प्रदाय मे प्रकट होता है, इसलिए वह जाति और वर्ग से भी जुड़ जाता है महावीर ने अपने धर्म-शासन का द्वार सब जातियो और सब वर्गो के लिए खुला रखा था। उन्होने कल्पना ही नही की होगी कि उनका धर्म-शासन किसी एक जाति या वर्ग से जुडकर दूसरो के लिए द्वार बन्द कर देगा। किन्तु काल की गति ने ऐसा घटनाचक्र प्रस्तुत किया कि महावीर का मानवीय एकता का पक्षधर धर्म-शासन मानवीय अनेकता का पक्षधर हो गया। हम महावीर के मानवीय एकता के सिद्धान्त को विश्व के सामने प्रस्तुत कर सकते है । किन्तु महावीर के आधुनिक धर्म-शासन को मानवीय एकता के पक्षधर के रूप मे प्रस्तुत नही कर सकते।

अपरिग्रह मानवीय एकता का महान् सिद्धान्त है। इसे विश्व के सामने प्रस्तुत किया जा सकता है, किन्तु जैन समाज को इसके उदाहरण के रूप मे प्रस्तुत नही किया जा सकता।

अनेकान्त मानवीय एकता का महान् सिद्धान्त है। इसे जागतिक समस्याओ के समाधान के रूप मे प्रस्तुत किया जा सकता है। किन्तु आधुनिक जैन शासन को सापेक्षता और समन्वय के महान् प्रयोगकार घटक के रूप मे प्रस्तुत नही किया जा सकता।

सिद्धान्त और व्यवहार के इस अन्तर्विरोध को देखकर प्रश्न होता है—क्या ये सिद्धात केवल मनोग्राही और बुद्धिग्राही है या व्यावहारिक भी है ? यदि ये व्यावहारिक नही है तो इनको प्रस्तुत करने से क्या लाभ ? यदि ये व्यावहारिक है तो जैन शासन इनके व्यवहार से वचित क्यो ? काल-चक्र की घटनाओ ने जैन शासन को इतना प्रभावित किया वह महावीर के मौलिक सिद्धान्तो की प्रयोग-भूमि नही रह सका। आज उस जैन शासन की अपेक्षा है जो महावीर के महान् सिद्धान्तो का प्रतिनिधि हो, जिसे महावीर के धर्म-शासन का उत्तराधिकार प्राप्त हो सके। इसकी अर्हता विश्व का कोई भी अंचल प्राप्त कर सकता है। इस दृष्टि से मै मान सकता हू कि जैन धर्म विश्व धर्म है।

हर व्यक्ति संबद्ध है। इन परिभाषाओं से स्पष्ट है कि सम्बन्ध स्थापित होता है और जीने के लिए हर व्यक्ति के लिए सम्बन्ध स्थापित करना आवश्यक है। संवेदन न स्थापित होता है और न वह जीने के लिए आधारभूत है। वह स्वाभाविक है। संवेदना की अपेक्षा से व्यक्ति वास्तविक है और जीवन-यापन की अपेक्षा से समाज वास्तविक है। इन दोनो की वास्तविकता मे कोई विरोध नही है। व्यक्ति समाज को वास्तविक मानकर ही सुखपूर्वक जी सकता है और समाज की वास्तविकता को ध्यान मे रखकर सामाजिक मूल्यो की सुरक्षा कर सकता है।

समाज-व्यवस्था के आधारभूत तत्त्व दो हैं—काम और अर्थ। काम की सम्पूर्ति के लिए सामाजिक सम्बन्धो का विस्तार होता है। अर्थ काम-सपूर्ति का साधन बनता है। धर्म (विधि-विधान) के द्वारा समाज की व्यवस्था का सचालन होता है। प्राचीन समाजशास्त्रियो मे से कुछेक ने काम को मुख्य माना और कुछेक ने धर्म को। महामात्य कौटिल्य ने अर्थ को मुख्य माना। उन्होने कहा—काम और धर्म का मूल अर्थ है। इसलिए इस त्रिवर्ग मे अर्थ ही प्रधान है। आधुनिक समाजवादी समाज-व्यवस्था मे भी अर्थ की प्रधानता है। वह अर्थ पर ही आधारित है। अर्थाधारित समाज-व्यवस्था मे व्यक्ति का स्वतन्त्र मूल्य नही हो सकता। व्यक्तिगत स्वतन्त्रता को नियत्रित किए बिना समाजवादी व्यवस्था फलित नही हो सकती। व्यक्ति अपने सवेदनो को जितना मूल्य देता है, उतना दूसरो के सवेदनो को नही देता। इसलिए व्यक्तिवादी समाज-व्यवस्था मे दो स्थितियां निर्मित हुई—स्वार्थ की अपेक्षा और परार्थ की अपेक्षा। फलतः उस व्यवस्था मे अप्रामाणिकता, अनैतिकता, शोषण और भ्रष्टाचार जैसी बुराइयां पनपी। इन बुराइयो से संत्रस्त समाज ने समाजवादी व्यवस्था के द्वारा स्वार्थ और परार्थ की खाई को पाटने का प्रयत्न किया। व्यक्ति को व्यक्तिवादी समाज-व्यवस्था जितना स्वतन्त्र मूल्य दिए जाने पर उस खाई को पाटा नही जा सकता। इसलिए इस व्यवस्था मे व्यक्ति को समाज के एक पुर्जे का स्थान देना पड़ा।

व्यक्तिवादी समाज-व्यवस्था मे सामाजिक विषमता फलित होती है। उसमे कुछ लोग सम्पन्न होते है और जन-साधारण विपन्न रहता है। सम्पन्न लोग भोग-विलास मे आसक्त रहते है। वे अपनी सुख-सुविधा की ही चिन्ता करते है, दूसरो के हितो की चिन्ता नही करते। उनकी इन्द्रियपरक आवश्यकताएं बढ जाती हैं। वे भोग से हटकर अन्य विषयों पर विचार के लिए समय ही नही निकाल पाते। विपन्न लोगो को इन्द्रियपरक आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए अत्यन्त श्रम करना होता है। उन्हें विचार का अवसर ही नही मिलता। इस इन्द्रियपरक समाज-रचना मे सामाजिक विषमता चलती

रहती है। राजतन्त्र का इतिहास इस बात का साक्षी है विचारपरक समाज-रचना का श्रीगणेश उन लोगो ने किया जो भोग मे लिप्त नही थे। उस विचारपरक समाज-रचना ने ही समाजवादी समाज-व्यवस्था को जन्म दिया। महावीर ने न समाज की व्यवस्था की और न समाज व्यवस्था का दर्शन दिया। उन्होने धर्म की व्याख्या की और धर्म का दर्शन दिया। वह धर्म-दर्शन न व्यक्तिवादी है और न समाजवादी। वह आत्मवादी है। व्यक्ति का मानदण्ड सवेदन है और समाज का मानदण्ड विनिमय। धर्म का मानदण्ड इन दोनो से भिन्न है। उसका मानदण्ड सवेदनातीत चेतना और अकर्म है।

जैन दर्शन समाज-व्यवस्था का सूत्र नही देता, काम और अर्थ का दिशा-निर्देश नही देता, जीवन की समग्रता का दर्शन नही देता, इसलिए वह अपूर्ण है। यह तर्क उपस्थित किया है और यह तथ्य से परे भी नही है। जैन दर्शन मे मोक्ष की मीमासा प्रधान है। मोक्षवादी दर्शन का मुख्य कार्य धर्म की मीमासा करना होता है। इस सन्दर्भ मे धर्म का अर्थ भी बदल जाता है। काम और अर्थ के सन्दर्भ मे धर्म का अर्थ समाज-व्यवस्था के सचालन का विधि-विधान होता है। मोक्ष के सन्दर्भ मे उसका अर्थ होता है—चेतना का शोधन। महावीर ने जितने निर्देश दिए वे सब चेतना की शुद्धि के लिए दिए। उन निर्देशो से अर्थ और काम प्रभावित होते है, स्वार्थ पर नियंत्रण और समाजवादी समाज-व्यवस्था को आधार प्राप्त होता है, किन्तु इनके लिए महावीर ने कुछ किया, ऐसा नही कहा जा सकता। क्या मोक्षवादी दर्शन ऐसा कर सकता है?

हिंसा और परिग्रह को सर्वथा समाज-व्यवस्था मे से पृथक् नही किया जा सकता। मोक्ष-धर्म का मौलिक आधार है—अहिंसा और अपरिग्रह। अत. समाज-व्यवस्था और मोक्ष-धर्म को एक आधार नही दिया जा सकता। मोक्ष-धर्म समाज व्यवस्था को हिंसा और परिग्रह के अल्पीकरण का दिशा-निर्देश देता है। यह समाजवादी समाज-व्यवस्था के हित-पक्ष मे है, इसलिए इस बिन्दु पर इन दोनो का मिलन हो सकता है। किन्तु दोनो का मौलिक आधार एक नही है।

व्यक्तिवादी समाज-व्यवस्था स्वार्थ-शासित थी, इसलिए उसमे व्यक्तिगत सग्रह पर कोई अकुश नही था। व्यक्तिगत स्वतत्रता के साथ क्रूरता के लिए भी पूरा अवकाश था। समाजवादी समाज-व्यवस्था राज्य-सत्ता से शासित है, इसलिए इसमे सम्पत्ति पर समाज का प्रभुत्व है। इसमे व्यक्तिगत स्वतन्त्रता सीमित हो जाती है। मोक्ष-धर्म से प्रभावित समाज-व्यवस्था करुणा-शासित होती है। इसमे व्यक्तिगत स्वतन्त्रता और सग्रह पर अकुश—दोनो फलित हो सकते है। किन्तु इनके लिए सामाजिक चरित्र को और

वस्त्र-दर्शन है। वस्त्र-दर्शन को हम आत्म-दर्शन कैसे मान सकते है ?' इसका उत्तर बहुत साफ है। मैं वस्त्र को जानता हूं। मैं केवल जानता हू, उसके साथ कोई सवेदनात्मक संबंध स्थापित नही करता। इसका अर्थ है मैं ज्ञान को जानता हूं और ज्ञान को जानने का अर्थ है मैं अपने आपको जानता हू। ज्ञान और ज्ञानी सर्वथा अभिन्न नही है और सर्वथा भिन्न भी नही है। बहुत सारे लोग आत्म-दर्शन करना चाहते हैं। आत्म-दर्शन का उपाय बहुत जटिल माना जाता है। मैं आपको बहुत सरल उपाय बता रहा हूं। आप इस वस्त्र को देखें। यह आपका आत्म-दर्शन है। आप वस्त्र को देख रहे हैं, तब केवल वस्त्र को नही देख रहे है। जिससे वस्त्र को देख रहे है, उसे भी देख रहे हैं, अपने ज्ञान को भी देख रहे है। जहा केवल ज्ञान का प्रयोग होता है, वहा अपने अस्तित्व का अनुभव होता है। अपने अस्तित्व का अर्थ है — केवल ज्ञान का अनुभव। ज्ञान मे किसी दूसरी भावना का मिश्रण हुआ कि वह सवेदन बन गया। ज्ञान का धरातल छूट गया। केवल ज्ञान का अनुभव करना अपने अस्तित्व का अनुभव करना है। अपना अस्तित्व उससे पृथक् नही है। मैं ज्ञान का अनुभव कर रहा हू, इसका अर्थ है कि जहा से ज्ञान की रश्मिया आ रही है उस आत्म-सत्ता का अनुभव कर रहा हू। क्योकि आत्मा और ज्ञान भिन्न नही हैं। केवल ज्ञान का प्रयोग करने का अर्थ है—अपने आपको जानना और अपने आपको जानने का अर्थ है —केवल ज्ञान का प्रयोग करना। इस अर्थ मे केवल ज्ञान का प्रयोग और आत्म-दर्शन एक ही बात है।

ज्ञान की निर्मल धारा मे जब राग और द्वेष का कीचड मिलता है, अह और मोह की कलुषता मिलती है, तब वह केवल ज्ञान या शुद्ध ज्ञान की धारा सवेदन की धारा बन जाती है। इस धारा मे न शुद्ध चैतन्य का अनुभव होता है और न आत्म-दर्शन होता है।

ज्ञान और सवेदन—यह कर्मवाद की पृष्ठभूमि है।

अविभक्त बगाल मे चौबीस परगना जिला था। उस जिले मे एक गाव है कोल्हू। वहा एक व्यक्ति रहता था। उसका नाम था भूपेशसेन। वह बंगाली गृहस्थ था। बहुत बडा भक्त था। इतना बडा भक्त कि जब वह भक्ति मे बैठता तब तन्मय हो जाता। बाहरी दुनिया से उसका संबन्ध टूट जाता। एक दिन वह भक्ति मे बैठा और तन्मय हो गया। बाहर का भान समाप्त हो गया। अन्तर् मे पूरा जागृत किन्तु बाहर मे सुप्त। एक व्यक्ति आया और चिल्लाया —"भूपेश! क्या कर रहे हो? उठो और सभलो।' वह बहुत जोर से चिल्लाया। किन्तु भूपेश को कोई पता नही चला। उसने भूपेश का हाथ पकड झकझोरा, तब भूपेश ने आख खोली और कहा— 'कहिए, क्या बात है?' आगन्तुक बोला—'मुझे पूछते हो क्या बात है? यहा आख मूदे बैठे हो। तुम्हे पता नही, तुम्हारे इकलौते बेटे को साप काट

गया और वह तत्काल ही मर गया।' भूपेश ने कहा—'जो होना था सो हुआ।' आगन्तुक बोला—'अरे! तुम कैसे पिता? मैंने तो दुःख का संवाद सुनाया और तुम वैसे ही बैठे हो? लगता है कि पुत्र से तुम्हे प्यार नही है। तुम्हे शोक क्यो नही हुआ? तुम्हे चिंता क्यो नही हुई? तुम्हे दु.ख क्यो नही हुआ? तुम्हारी आखो से दो आसू क्यो नही छलक पडे?' भूपेश ने कहा—'जिस दिन बेटा आया था तो मुझे पूछकर नही आया था और आज वह लौट गया तो मुझे पूछ कर नही लौटा। उस दिन मैंने कुछ नही किया था। आज भी मुझे कुछ नही करना है। यह जन्म और मरण की अनिवार्य शृखला है, जिसमे मेरा हाथ नही है। मनुष्य आता है, चला जाता है। तुम्हे इतनी क्या चिन्ता है?' आगन्तुक चुप हो गया। उसके पास बोलने के लिए कुछ नही बचा। कुछ क्षण रुककर वह बोला 'अब उसकी चिता जलानी है, साथ चलो।' भूपेश उसके साथ गया। पुत्र की अर्थी श्मशान मे पहुची। चिता मे पुत्र को सुला, आग लगाकर कहा—'बेटे, तुम जिस घर से आए थे, उसी घर मे जा रहे हो। आज से हमारा सम्बन्ध विच्छिन्न हो गया है।

यह घटना का केवल ज्ञान है। इसके साथ संवेदन का कोई तार जुडा हुआ नही है। जो घटित हुआ, उसे उसी रूप मे स्वीकार किया गया है। मनुष्य जब इस स्थिति में पहुच जाता है, तब ज्ञानी की भूमिका प्रशस्त हो जाती है। भगवान् महावीर की वाणी मे इसी का नाम संवर है। जहा केवल ज्ञान रहता है, केवल आत्मा की अनुभूति रहती है, वहा विजातीय तत्त्व का आकर्षण बन्द हो जाता है।

## कर्म का वर्तुल

आत्मा की दो स्थितियां हैं—एक अस्वीकार की और दूसरी स्वीकार की। केवल ज्ञान का अनुभव होना अस्वीकार की स्थिति है। ज्ञान आत्मा का स्वभाव है। स्वभाव की अवस्था मे विजातीय तत्त्व का कोई प्रवेश, संक्रमण या प्रभाव नही होता। संवेदन स्वीकार की स्थिति है। सवेदन के द्वारा हमारा बाह्य जगत् के साथ सम्पर्क होता है। हम बाहर से कुछ लेते है और उसे अपने साथ जोड़ते हैं। जोडने की भावधारा का नाम 'आश्रव' और विजातीय तत्त्व के जुडने का नाम 'बंध' है। आत्मा के साथ जुडा हुआ विजातीय तत्त्व, परिपक्व होकर अपना प्रभाव डालता है, तब उसका नाम 'कर्म' हो जाता है। वह अपना प्रभाव दिखाकर विसर्जित हो जाता है। कोई भी विजातीय तत्त्व आत्मा के साथ निरन्तर चिपका नही रह सकता। या तो वह अवधि का परिपाक होने पर अपना प्रभाव दिखलाकर स्वयं चला जाता है या प्रयत्न के द्वारा उसे विलग कर दिया जाता है। यह

विलग करने का प्रयत्न 'निर्जरा' है । तपस्या से कर्म निर्जीर्ण होते हैं, इसलिए उसका (तपस्या का) नाम निर्जरा है। निर्जरा का चरमविन्दु मोक्ष है । मोक्ष का अर्थ है—केवल आत्मा । आत्मा और पुद्गल का जो योग है, वह वन्धन है, संसार है । केवल आत्मा के अस्तित्व का होना, पुद्गल का योग न होना ही मोक्ष है। इसकी अनुभूति धर्म के हर क्षण मे की जा सकती है ।

आश्रव और संवर, वध और निर्जरा—इन चार तत्त्वो को समझने पर ही कर्म की वास्तविकता को समझा जा सकता है। केवल चैतन्य का अनुभव होना सवर है। चैतन्य के साथ राग-द्वेष का मिश्रण होना आश्रव है। इसके द्वारा कर्म परमाणु आकर्षित होते है। वे चैतन्य को आवृत करते हैं ज्ञान और दर्शन की क्षमता पर आवरण डालते है। वे आत्मा के सहज आनन्द को विकृत कर, उसके दृष्टिकोण और चरित्र मे विकार उत्पन्न करते है। वे आत्मा की शक्ति को स्खलित करते हैं। कुछ कर्म-परमाणु शरीर-निर्माण और पौद्गलिक उपलब्धि के हेतु वनते है। इस प्रकार आश्रव वध का निर्माण करता है और वध पुण्य-कर्म और पाप-कर्म के द्वारा आत्मा को प्रभावित करता है। आत्मा केवलज्ञान के अनुभव की अवस्था को प्राप्त नही होता तव तक वह वर्तुल चलता ही रहता है।

जीव मे भी अनन्त शक्ति है और पुद्गल मे भी अनन्त शक्ति है । जीव मे दो प्रकार की शक्ति होती है—

१ लब्धिवीर्य—योग्यतारूप शक्ति ।

२ करणवीर्य - क्रियात्मक शक्ति ।

गौतम ने भगवान् महावीर से पूछा—'भंते ! जीव कांक्षा-मोहनीय कर्म का वध करता है ?'

भगवान्—करता है ।'

'भंते कैसे ?'

'प्रमाद से ।'

'भंते ! प्रमाद किससे होता है ?'

'योग (मन, वचन और काया की प्रवृत्ति) से ।'

'भंते ! योग किससे होता है ?'

'वीर्य (प्राण) से ।'

'भंते ! वीर्य किससे होता है ?'

'शरीर से ।'

'भंते ! शरीर किससे होता है ?'

'कर्म-शरीर से ।'

'भंते ! कर्म-शरीर किससे होता है ?'

'जीव से ।'

आप उल्टे चलिए। जीव से शरीर, शरीर से क्रियात्मक शक्ति, क्रियात्मक शक्ति से योग, योग से प्रमाद और प्रमाद से कर्म-वंध –यह एक वर्तुल है ।

कर्म की कर्त्ता आत्मा है या कर्म ? इस प्रश्न पर दो अभिमत हैं। सूत्रकार की भाषा मे कर्म की कर्त्ता आत्मा है । आचार्य कुन्दकुन्द की भाषा मे कर्म का कर्त्ता कर्म है। ये दोनो सापेक्ष दृष्टिकोण हैं। इनमे तात्पर्य-भेद नही है। मूल आत्मा (चिन्मय अस्तित्व) और आत्मपर्याय (मूल आत्मा के निमित्त से निष्पन्न अवस्थाए)—ये दो वस्तुए है। इन्हे हम अभेद और भेद—दोनो दृष्टियो से देखते है। जव हम अभेद की दृष्टि से देखते हैं तो कहा जाता है—आत्मा कर्म की कर्त्ता है। और जव हम भेद की दृष्टि से देखते है तव कहते है—कर्म कर्म का कर्त्ता है। कर्म का कर्त्ता कषाय-आत्मा है। वह मूल आत्मा का एक पर्याय है। यदि मूल आत्मा कर्म की कर्त्ता हो तो वह कभी भी कर्म का अकर्त्ता नही हो सकती। उसका स्वभाव चैतन्य है, इसलिए वह चैतन्य की ही कर्त्ता हो सकती है। कर्म पौद्गलिक है, अचेत है। वह उसकी कर्त्ता नही हो सकती। मूल आत्मा के आयतन मे कपाय-आत्मा (राग और द्वेप) का वलय है। उससे कर्म-पुद्गलो का आकर्षण होता है। वे कपाय को पुष्ट करते है। इस प्रकार कपाय से कर्म और कर्म से कपाय चलता रहता है। मिथ्या दृष्टिकोण, आकाक्षा और आत्म-विस्मृति—ये तीनो आत्म-पर्याय भी कर्म के कर्त्ता हैं। किन्तु वास्तव मे ये सव कर्म के उपजीवी है। मानसिक, वाचिक और कायिक प्रवृत्ति भी कर्म की कर्त्ता है। किन्तु उसमे कर्म-पुद्गलो को वाधकर रखने की क्षमता नही है। कपाय के क्षीण हो जाने पर केवल प्रवृत्ति के द्वारा जो कर्म-पुद्गल का प्रवाह आता है, वह पहले क्षण मे कर्म-शरीर से जुडता है, दूसरे क्षण मे मुक्त होकर तीसरे क्षण मे निर्जीण हो जाता है। ठीक इसी तरह जैसे सूखी रेत भीत पर डाली गई, भीत का स्पर्श किया और नीचे गिर गई।

कर्म की तीन अवस्थाएं होती हैं—स्पृष्ट, वद्ध और वद्ध-स्पृष्ट ! कपाय का वलय टूट जाता है तव कोरी प्रवृत्ति से कर्म आत्मा से स्पृष्ट होते हैं। कर्म दीर्घकालीन या प्रगाढ वध कपाय के होने पर ही होता है। हमारी वहुत सारी अनुभूतियां कपाय-चेतना की अनुभूतिया है। आवेश, अहकार, प्रवंचना, लालसा—ये सव कपाय की ऊर्मिया है। भय, शोक, घृणा, वासना—ये सव कपाय की उपजीवी ऊर्मियां हैं। इन ऊर्मियो की अनुभूति के क्षण क्षुब्ध और उत्तेजनापूर्ण होते है। जिस क्षण हम केवल चेतना की अनुभूति करते हैं, वह शान्त-कपाय का क्षण होता है। जिन क्षणो मे हम सवेदन करते है, उनमे प्रत्यक्षत. या परोक्षत. चेतना कपाय-मिश्रित होती है।

सन्त रविया के घर एक फकीर आया। उसने मेज के पास पडी पुस्तक को देखा उसके पन्ने उलटने शुरू किए। एक पन्ने पर लिखा था—'शैतान से नफरत करो' रविया ने उसे काट दिया। फकीर बोला—'यह क्या ? इस पवित्र पुस्तक का वाक्य किसने काटा ?' सत रविया ने कहा—'यह मैंने काटा है।' फकीर ने पूछा—'क्यो ?' रविया ने कहा—'अच्छा नही लगा।'

'यह कैसे हो सकता है कि पवित्र पुस्तक की बात अच्छी न लगे ? क्या यह सही नही है ?'—फकीर ने पूछा। सत रविया ने कहा—'एक दिन मुझे भी सही लगता था, किन्तु आज लगता है कि सही नही है।'

वह कैसे ? फकीर ने पूछा।

सत रविया ने कहा—जब तक मेरा प्रेम जागृत नही था, मेरी प्रेम की आख खुली नही थी, मुझे भी लगता था कि शैतान से नफरत करो, प्यार नही—यह वाक्य बहुत सही है। किन्तु अब मैं क्या करू ? मेरी प्रेम की आंख खुल गई है। अब घृणा करने के लिए मेरे पास कुछ भी नही बचा है। मैं घृणा कर ही नही सकता। प्रेम की आख यह भेद करना नही जानती कि इसके साथ प्रेम करो और इसके साथ घृणा।'

हम जब कषाय-चेतना मे होते हैं तब किसी को प्रिय मानते है और किसी को अप्रिय। किसी को अनुकूल मानते है और किसी को प्रतिकूल। हमारी कषाय-चेतना शान्त होती है, तब ये सब विकल्प समाप्त हो जाते हैं। फिर कोरा ज्ञान ही हमारे सामने शेष रहता है। उसमे न कोई प्रिय होता है और न कोई अप्रिय। न कोई इष्ट होता है और न कोई अनिष्ट। न कोई अनुकूल होता है और न कोई प्रतिकूल। इस स्थिति मे कर्म का बन्ध नही होता।

## कषाय

चेतना पर पहला प्रहार तब होता है, जब भेद ज्ञान का विवेक जागृत होता है। आत्मा भिन्न है और शरीर भिन्न है—यह विवेक जब अपने वलय का निर्माण करता है तब कर्म-शरीर से लेकर कषाय तक के सारे वलय टूटने लग जाते हैं। आचार्य अमृतचन्द्र ने बहुत ही सत्य कहा है—

> भेदविज्ञानतः सिद्धाः, सिद्धा ये किल केचन।
> तस्यैवाभावतो बद्धाः बद्धा ये किल केचन॥

—इस ससार मे वे ही लोग कर्म से बद्ध है, जिनमे भेद-विज्ञान का अभाव है। आत्मा की उपलब्धि उन्ही व्यक्तियो को हुई है जिनका भेद-विज्ञान सिद्ध हो गया, अचेतन से चेतन की सत्ता अनुभव मे आ गई।

ऐसा होते ही कर्म का मूल हिल उठता है। जिसने अचेतन और चेतन

का भेद समझ लिया उसने कर्म और कषाय को आत्मा से भिन्न समझ लिया। समझ कर्म के मूल स्रोत पर प्रहार करती है। जिस कषाय से कर्म आ रहे हैं, उसके मूल पर कुठाराघात करती है।

कर्म-बंधन को तोड़ने का मूल-हेतु भेद का विज्ञान है, तो कर्म-बंध का मूल-हेतु भेद का अविज्ञान है। आचार्य अमृतचन्द्र की भाषा को उलटकर कहा जा सकता है—

भेदाविज्ञानतो बद्धाः बद्धा ये किल केचन ।
तस्यैवाभावतः सिद्धा, सिद्धा ये किल केचन ॥

इस ससार मे वे ही लोग कर्म से बद्ध है जिनमे भेद-विज्ञान का अभाव है। आत्मा की उपलब्धि उन्ही व्यक्तियो को हुई है जिनका भेद-विज्ञान सिद्ध हो गया, अचेतन से चेतन की सत्ता अनुभव मे आ गई।

मूल आत्मा और उसके परिपार्श्व मे होने वाले वलयो का भेद-ज्ञान जैसे-जैसे स्पष्ट होता चला जाता है, वैसे-वैसे कर्म-बन्धन शिथिल होता चला जाता है। जिन्हे भेद-ज्ञान नही होता, मूल चेतना और चेतना वलयो की एकता की अनुभूति होती है, उसका बधन तीव्र होता चला जाता है। कर्म पुद्गल है और वह अचेतन है। अचेतन चेतन के साथ एकरस नही हो सकता। हमारी कषाय-आत्मा ही कर्म-शरीर के माध्यम से उसे एकरस करती है। मुक्त आत्मा के साथ-साथ पुद्गल एकरस नही होता, क्योकि उसमे केवल शुद्ध चैतन्य की अनुभूति होती है। शुद्ध चैतन्य की अनुभूति का क्षण कर्म-शरीर की विद्यमानता मे 'सवर'—कर्म-पुद्गलो के सम्बन्ध को रोकने वाला और उसके (कर्म-शरीर के) अभाव मे आत्मा का स्वरूप होता है। कषाय-मिश्रित चैतन्य की अनुभूति का क्षण आश्रव है। वह कर्म पुद्गलो को आकर्षित करता है। यहा जातीयसूत्र कार्य करता है। सजातीय सजातीय को खीचता है। कषाय-चेतना की परिणतिया पुद्गल-मिश्रित हैं। पुद्गल पुद्गल को टानता है। यह तथ्य हमारी समझ मे आ जाए तो हमारी आत्म-साधना की भूमिका बहुत सशक्त हो जाती है। हम अधिक से अधिक शुद्ध चैतन्य के क्षणो मे रहने का अभ्यास करे जहा कोरा ज्ञान हो, संवेदन न हो। यह साधना की सर्वोच्च भूमिका है। इसलिए जैन आचार्यों ने ध्यान के लिए 'शुद्ध उपयोग' शब्द का प्रयोग किया है। 'शुद्ध उपयोग' अर्थात् केवल चैतन्य की अनुभूति। साधना के अभाव मे कर्म का प्रगाढ बंध होता है और साधना के द्वारा उनकी ग्रन्थि का भेदन होता है। इस दृष्टि से कहा जा सकता है कि साधना के रहस्य को समझे बिना कर्म के रहस्य को नही समझा जा सकता और कर्म के रहस्य को समझे बिना साधना के रहस्य को नही समझा जा सकता। हम कर्म-पुद्गल की जिन धाराओ को ग्रहण करते हैं, उन्हें अपनी क्रियात्मक शक्ति के द्वारा ही ग्रहण करते है। उस समय हमारी चेतना की

परिणति भी उसके अनुकूल होती है। आन्तरिक और वाह्य परिणतियो मे सामंजस्य हुए विना दोनों मे सम्वन्ध स्थापित नही हो सकता। जैन दर्शन ने कर्मवाद की जो मीमासा की है, उसका मनोवैज्ञानिक अध्ययन अभी नही हुआ है। यदि वह हो तो मनोविज्ञान और योग के नए उन्मेष हमारे सामने आ सकते हैं तथा जैन साधना-पद्धति का नया रूप भी प्रस्तुत हो सकता है। हम जैसी भावना करते हैं, वैसी ही हमारी परिणति होती है। जैसी परिणति होती है, वैसे ही पुद्‌गलो को हम ग्रहण करते है। उन पुद्‌गलो का अपने-आप मे परिपाक होता है। परिपाक के वाद उनकी जो परिणति होती है, वही हमारी आन्तरिक परिणति हो जाती है। यह एक शृखला है। एक व्यक्ति ने ज्ञान के प्रति अवहेलना का भाव प्रदर्शित किया, ज्ञान की निन्दा की ; ज्ञानी की निन्दा की, उस समय उसकी परिणति ज्ञान-विमुख हो गई। उस परिणति-काल मे वह कर्म-पुद्‌गलो को ग्रहण करता है। वे कर्म-पुद्‌गल आत्मा की सारी शक्तियो को प्रभावित करते है। किन्तु ज्ञान-विरोधी परिणति मे गृहीत पुद्‌गल मुख्यतया ज्ञान को आवृत करेंगे। उनका परिपाक ज्ञाना-वरण के रूप मे होगा। इस प्रकार हम सारे कर्मो की मीमामा करते चलें। जिसकी चेतना की परिणति यदि ठगने की होती है तो उस समय ग्रहण किए जाने वाले कर्म-पुद्‌गल अनुभव दशा मे उसके चरित्र को विकृत वनाते हैं। उसकी परिणति यदि दूसरे को कष्ट देने की होती है तो उस समय ग्रहण किये जाने वाले कर्म-पुद्‌गल अनुभव दशा मे उसके सुख मे वाधा डालते हैं। यह परिणति का सिद्धान्त है। हम किस रूप मे परिणत होते हैं, किस प्रकार की क्रियात्मक शक्ति के द्वारा पुद्‌गल-धारा को स्वीकार करते है, इसका ज्ञान होना अत्यन्त आवश्यक है। इसके आधार पर ही वह जीवन की सफलता का निर्धारण कर सकता है, जीवन-सघर्ष मे आने वाली वाधाओ को पार कर सकता है।

जिस व्यक्ति को यह लगे कि मुझे ज्ञानावरण अधिक सता रहा है, उसे ज्ञानावरण को क्षीण करने की साधना का मार्ग चुनना चाहिए। किसी को मोह अधिक सताता है, किसी को क्षमताओ का अवरोध पैदा होता है — ये भिन्न-भिन्न समस्याए है। साधना के द्वारा इसका समाधान पाया जा सकता है। क्रोध पर चोट करनी हो तो एक प्रकार की साधना करनी होगी। और यदि मन पर चोट करनी हो तो दूसरे प्रकार की साधना करनी होगी। जिस समस्या से जूझना है, उसी के मूल पर प्रहार करने वाली साधना चुननी होगी। यह वहुत सूक्ष्म पद्धति है। रहस्य हमारी समझ मे आ जाए तो जीवन की समस्याओ को सुलझाने मे हम वहुत सफल हो सकते हैं।

# आत्मा और परमात्मा

**'संपिक्खए अप्पगमप्पएणं'**

—आत्मा से आत्मा को देखो, परमात्मा वन जाओगे।

नमि राजर्षि प्रव्रजित हो रहे थे। एक वूढा ब्राह्मण आकर वोला—'राजर्षि! तुम प्रव्रजित हो रहे हो, राज्य को छोड संन्यासी वन रहे हो? क्या देख नही रहे हो कि तुम्हारी मिथिला, तुम्हारा अन्तःपुर, तुम्हारा राजभवन—ये सारे के सारे धांय-धाय जल रहे हैं। इनको आग लगी है। जरा आख उठाकर देखो तो सही कि यह क्या हो रहा है?'

राजर्षि ने शान्तभाव से कहा—'ब्राह्मण! मैं देख रहा हूं। मेरी मिथिला नही जल रही है। मेरा अन्तःपुर और मेरा राजभवन भी नही जल रहा है। मैं जहा हूं वहां कुछ भी नही जल रहा है। जहा कोई आग नही है, कोई चिनगारी नही है और कोई चिनगारी डालने वाला भी नही है, जहां कोई जलने वाला भी नही है और जलाने वाला भी नही है, मैं वहां हू। मैं सुख से जी रहा हू, सुख से रह रहा हूं। मेरी राजधानी जल नही सकती। मेरा प्रासाद जल नही सकता। मेरी सम्पदा को कोई नही जला सकता। मिथिला जल रही है, जले उसमे मेरा क्या?'

राजर्षि के उत्तर ने ब्राह्मण को विस्मय मे डाल दिया। मिथिला जल रही थी या नही जल रही थी, यह कोई महत्त्व की वात नही थी और वह सचमुच नही जल रही थी। यह एक कसौटी थी। कसौटी करने वाला था ब्राह्मण और वह कसौटी कर रहा था उस राजर्षि की जो घर छोड़कर जा रहा था। सव कुछ छोडकर जा रहा था। ब्राह्मण जानना चाहना था कि राजर्षि वास्तव में सव कुछ छोड़ रहा है या भावावेश मे छोडने का वहाना कर रहा है। वहुत वार ऐसा होता है कि हम छोडने का वहाना करते हैं और छूटता कुछ भी नही। स्मृति का भार और अधिक सिर पर लद जाता है। छोडने की स्मृति सताने लगती है। तो क्या नमि राजर्षि सचमुच छोड-कर चला जा रहा है या स्मृति का भार ढोने जा रहा है? वासना नही छूटती, अहं नही छूटता तो छोड़ने का वहाना मात्र होता है, वास्तव मे कुछ भी नही छूटता। किन्तु राजर्षि सचमुच छोड़कर चले जा रहे थे। वे अपनी चेतना मे लीन हो गये थे। उन्होंने संकलनात्मक मन का विसर्जन कर दिया

था। वे चेतना से बाहर किसी पदार्थ पर ध्यान दे सकें, वैसा मन उनके पास नही रहा था। हम सोच सकते हैं कि मिथिला जल रही हो और राजर्षि उसे आख उठाकर देखने के लिए भी तैयार न हो, यह अव्यावहारिक बात है व्यवहार उन लोगो के लिए है जो व्यवहार के धरातल पर जीते हैं। चेतना के धरातल पर जीने वाले लोग उसकी गहराई को देखते हैं और उसी के आधार अपना निर्णय लेते है। व्यवहार के निर्णय उन्हे मान्य नही होते। व्यवहार पर जीने वाले लोगो को चेतना की गहराई पर होने वाले निर्णय मान्य नही होते। दोनो की मान्यताए भिन्न होती हैं। इसमे कोई सदेह नही कि चेतना की गहराई मे जाने पर जलने की बात समाप्त हो जाती है। समस्या है चेतना की गहराई मे जाने की। जो चेतना की गहराई मे चला जाता है वह सचमुच परमात्मा बन जाता है।

चेतना के दो छोर है—एक आत्मा और दूसरा परमात्मा। एक बीज और दूसरा विस्तार। आपने देखा होगा कि बरगद का बीज कितना छोटा होता है और आपने बरगद के विस्तार को भी देखा होगा, वह कितना बडा होता है। नन्हा-सा बीज उतना फैल जाता है, उसकी कल्पना होना भी कठिन है। आत्मा बरगद का बीज है और परमात्मा उसका विकास। आत्मा का लक्ष्य है परमात्मा होना। यह लक्ष्य आरोपित नही है, किन्तु सहज है। उसकी सिद्धि मे बहुत विघ्न है। इसलिए यह दूरी एक साथ ही नही पट जाती। उसके लिए आत्मा को एक लम्बी यात्रा करनी होती है। इस यात्रा के पहले चरण मे अपने अस्तित्व का बोध होता है। आत्मा क्या है? वह कहा से आई है? वह कैसे उत्पन्न हुई है? ये उलझे हुए प्रश्न है। ये सुदूर अतीत मे ले जाते है—इतने सुदूर अतीत मे कि उसका आदि-बिन्दु खोजना कठिन है।

आत्माओ का एक अक्षय-कोष है जिसमे से वे निकलती रहती हैं। वह है वनस्पति। इसमे अनन्त-अनन्त आत्माए होती हैं। वनस्पति की एक श्रेणी है। उसका नाम है 'अव्यवहार राशि।' उसमे ऐसी अनन्त-अनन्त आत्माए है जिनका कभी विकास नही हुआ। वे अनादिकाल से उसी योनि मे रह रही है। काल-मर्यादा, नियति और कर्म का समुचित योग होने पर कोई आत्मा उस राशि से निकलकर 'व्यवहार राशि' मे आती है। यहां उसका विकास प्रारम्भ हो जाता है। वह एकेद्रिन्य से विकसित होते-होते पचेन्द्रिय और मनुष्य की अवस्था मे पहुच जाती है। 'अव्यवहार राशि' की आत्माए अविकसित और 'व्यवहार राशि' की आत्माए विकसित होती हैं। 'व्यवहार राशि' एक नन्ही-सी बूद है और 'अव्यवहारराशि' एक महान् समुद्र है, अथाह समुद्र जिसका कोई आर-पार नही है। वहां कोई भाषा

नही, चिन्तन नही, स्मृति नही, कल्पना नही, अभिव्यक्ति का कोई साधन नही। 'व्यवहार राशि' मे भाषा है, चिन्तन है, स्मृति है, कल्पना है, अभिव्यक्ति के साधन हैं।

आत्मा की शक्ति समान है। 'अव्यवहार राशि' की आत्मा मे जो शक्ति है वही 'व्यवहार राशि' की आत्माओ मे है। दोनो मे शक्ति का कोई अन्तर नही है। अन्तर है केवल अभिव्यक्ति का। 'अव्यवहार राशि' की आत्मओ मे चेतना की केवल एक रश्मि प्रकट होती है। वह है स्पर्श-बोध। हमारे जागरित व्यवहार का प्रारम्भ वाणी मे होता है। वाणी नही तो व्यवहार नही, वाणी है तो व्यवहार है। हमने जैसे ही 'अव्यवहार राशि' को पार कर 'व्यवहार राशि' मे प्रवेश किय वैसे ही हमे सर्वप्रथम भाषा की उपलब्धि हुई, रसनेन्द्रिय का विकास हुआ। उस रसनेन्द्रिय से स्वादानुभूति और भाषा दोनो का कार्य सम्भाला। चेतना की दूसरी रश्मि, दूसरी किरण फूट पडी। हमने बोलना आरम्भ किया और स्वाद का अनुभव किया हम व्यवहार के जगत् मे आ गए। हम अपनी चेतना को प्रकट करने की स्थिति मे आ गए। 'अव्यवहार राशि' मे हम चेतना को प्रकट नही कर पा रहे थे। जैसे ही हम 'व्यवहार राशि' के जगत् मे आए वैसे ही हमने यह जानना शुरू कर दिया कि हमारा भी अस्तित्व है। हम भी है। अपने अस्तित्व को प्रकट करने के लिए वाणी मुखर हो गई। हम दो इन्द्रिय वाले हो गए।

अब हमारे लिए विकास का स्रोत खुल गया। हमने सामाजिक जगत् को निकट से जानना प्रारम्भ किया। हमे चेतना कि एक किरण और मिली। उससे हमने गन्ध का अनुभव किया। हम तीन इन्द्रिय वाले हो गए। हमने सूघकर बाह्य जगत् से सम्बन्ध स्थापित करना सीख लिया। हमने अनुभव किया कि फूलो मे गन्ध होती हैं केवल फूलो मे ही नही, मनुष्य में भी गध होती है। इस जगत् की कोई वस्तु ऐसी नही, जिसमे गंध न हो।

हम और आगे चले। चेतना की चौथी किरण प्रस्फुटित हुई उसके द्वारा हमने अपने जगत् को देखा। रंग को देखा, रूप को देखा। हम चकित रह गए। कितनी वस्तुए! कितने रूप! कितने आकार और कितने प्रकार! हम चार इन्द्रिय वाले हो गए।

हमारा विकास-क्रम और आगे बढा। हमे श्रोत की उपलब्धि हुई। हमने सुनना प्रारम्भ किया। व्यवहार जगत् के पहले चरण मे हमने बोलना अर्थात् सुनाना शुरू किया और चौथे चरण मे सुनना शुरू कर दिया। इस चरण मे हमने शब्द का दान और आदान—दोनो प्रारम्भ कर दिए। अब हमारा व्यवहार-जगत् के साथ पूर्ण सम्पर्क स्थापित हो गया हम पांच इन्द्रिय वाले हो गए। हमारी चेतना की खिड़कियां खुल गईं, पांचो रश्मियां

प्रस्फुटित हो गईं ।

चेतना के सूर्य की अनन्त रश्मिया हैं । उनमे से पाच रश्मिया हमे उपलब्ध हो गईं । हमारे केन्द्र मे प्रकाश ही प्रकाश है उस पर एक आवरण पडा है जो प्रकाश को बाहर की ओर जाने मे रोक रहा है । जैसे-जैसे उस लोहावरण को हटाकर हम आगे बढते है, वैसे-वैसे हमारी चेतना की रश्मिया प्रकाश देने लग जाती है एक बार विकास का क्रम प्रारम्भ होता है, वह रुकता नही । वह आगे से आगे बढता चला जाता है । हमारे विकास का क्रम आगे बढा, हमने एक दरवाजा खोल लिया । पहले खिडकिया खुली थी और अब एक दरवाजा खुल गया । हम मनवाले प्राणी हो गए । मन बहुत बडा दरवाजा है । इन्द्रिय छोटी खिडकिया है । मैं देखता हू । मेरे सामने एक आदमी बैठा है । आख ने देखा । उसका काम पूरा हो गया । यह पहले क्या था ? आख नही जानती । बाद मे क्या होगा—यह भी नही जानती । मन का काम पहले-पीछे को जानना भी है । वह भूत और भविष्य को भी जानता है । इन्द्रिया केवल वर्तमान को जानती है । मन, भूत भविष्य और वर्तमान—तीनो को जानता है । इन्द्रियो के द्वारा प्राप्त जानकारी का सकलन करना मन का काम है । उसके बिना पृथक्-पृथक् जाने हुए ज्ञान का सकलन नही हो सकता । १, १, १—प्रत्येक अक के अर्ध-विराम लगाते चले जाइये, प्रत्येक अक अलग रहेगा । अर्ध-विराम के न होने पर ही वे ग्यारह या एक सौ ग्यारह बन सकते है । यह जोड मन का काम है । वह अतीत की घटना से निष्कर्ष निकालता है, वर्तमान को बदलता है और भविष्य को अपने अनुकूल ढालने का प्रयत्न करता है । वह अतीत की स्मृति और भविष्य की कल्पना करता है । यदि स्मृति और कल्पना नही होती तो हमारी दुनिया बहुत छोटी होती । हमारी दुनिया का विस्तार स्मृति और कल्पना के आधार पर हुआ है ।

मन और बुद्धि का विकास होने पर मनुष्य ने सोचा—मैं कौन हू ? मेरे सामने है वह कौन है?' अस्तित्व की खोज शुरू हो गई । उस खोज ने हमे आत्मा और परमात्मा की चर्चा तक पहुचा दिया । जब मन और बुद्धि हमारे साथ नही थे तब आत्मा और परमात्मा की कोई चर्चा नही थी । वह चर्चाहीन जगत् था । चर्चा के जगत् मे हमने प्रश्न पूछे अपने से कम दूसरो से अधिक । उनके उत्तर मिले, अपने से कम और दूसरो से अधिक । हमारी चेतना इतनी विकसित नही हुई कि हम अध्यात्म की गहराई मे जाकर अपने आप से पूछे और अपने आप उसका समाधान पा जाए । समाधान का उपाय है अपने आप से पूछना । जो मनुष्य अपने आप मे समाधान उसे वह मिल जाता है । जो दूसरे से समाधान लेना चाहता है, बहुत जटिल है ।

एक युवक बोधिधर्म के पास गया। वे बहुत बडे साधक थे युवक ने पूछा—'भंते ! मैं कौन हूं ?' बोधिधर्म ने एक चांटा मारा और भर्त्सना के स्वर मे कहा— 'चले जाओ, मूर्ख !' युवक विस्मय मे डूब गया। इतना बडा साधक, इतना बड़ा ज्ञानी और मैने छोटा-सा प्रश्न पूछा और उसका उत्तर मिला चांटा। वह दूसरे साधक के पास जाकर बोला—'भंते ! मैंने बोधिधर्म से पूछा कि मै कौन हूं ? उन्होंने उत्तर नही दिया, मुझे चांटा मारा।' साधक ने कहा—'बोधिधर्म ने तुम्हे चाटा मारा और यदि वही प्रश्न मुझसे पूछते तो मैं डंडा मारता।' वह कुछ समझ नही पाया, परेशान होकर चला गया। दूसरे दिन युवक फिर बोधिधर्म के पास गया। उसने कहा— भंते ! मैंने आपसे प्रश्न पूछा था। आपने उसका कोई उत्तर नही दिया और चाटा मारा। क्या उत्तर देने का यह भी कोई तरीका है ? भंते ! आपने यह क्या किया ?' बोधिधर्म ने कहा—'इस प्रश्न को मत छेडो। यदि छेडोगे तो कल चांटा पडा था और आज कुछ और पड सकता है।' युवक घबरा गया। वह भर्राए स्वर मे बोला—भंते ! तो मैं क्या करू ?' बोधिधर्म बोले - 'तुम मूर्ख हो।' 'मैं मूर्ख कैसे ?' युवक ने पूछा। बोधिधर्म ने कहा—'जो बात अपने से पूछनी चाहिए वह बात तुम दूसरे से पूछ रहे हो। इसलिए तुम मूर्ख हो। जाओ, यह प्रश्न अपने आप से पूछो कि मै कौन हूं ?' बात समाप्त हो गई। युवक का समाधान हो गया।

हमारी दुनिया बडी विचित्र है। जो बात अपने से पूछनी चाहिए वह दूसरो से पूछते है और जो दूसरों से पूछनी चाहिए वह अपने से पूछते है। दूसरो से पूछना चाहिए 'तुम कौन हो ?' वह हम अपने आप से पूछते है। अपने आप से पूछना चाहिए कि 'मैं कौन हूं' उसे हम दूसरो से पूछते है। 'मै कौन हूं ?'—इसका उत्तर मैं दूसरो से चाहता हूं, इसलिए उसका उत्तर नही मिलता और तब तक नही मिल सकता जब तक उसके उत्तर की खोज बाहरी जगत् मे चलेगी। 'मैं कौन हूं ?'—इसका उत्तर पाने के लिए हमने एक चरण आगे बढाया और हम चेतना को बाहर से भीतर की ओर ले गए। वहा हमे अपने अस्तित्व का अनुभव हो गया। हमारी इन्द्रिया, वाणी और मन—ये चेतना को बाहर की ओर ले जा रहे थे। हमे बाह्य-दर्शन हो रहा था। प्रज्ञा ने चेतना को भीतर की ओर मोडा तो हमे आत्म-दर्शन होने लगा। हमारी बहिर्‌आत्मा की यात्रा समाप्त हो गई और अन्तर आत्मा की यात्रा प्रारम्भ हो गई। चेतना की रश्मियो को मूल चेतना के साथ जोडने का प्रस्थान शुरु हो गया। आत्मा और परमात्मा के बीच का एक सेतु निर्मित हो गया। इस पार आत्मा और उस पार परमात्मा। दोनो के बीच का सेतु हो गया अन्तर् आत्मा।

'जो मनुष्य परमात्मा होना चाहता है उसे परमात्मा को जानना-

देखना होता है जो अर्हत् को जानता है वह अपनी आत्मा को जानता है। जो अर्हत् को नही जानता वह अपनी आत्मा को भी नही जानता।' आचार्य कुन्दकुन्द का साधना-सूत्र परमात्मा होने का मूल्यवान् सूत्र है। साधारणतया कहा जाता है कि पहले आत्मा को जानो, फिर परमात्मा को जानो। वास्तविकता यह है कि पहले परमात्मा को जानो, फिर आत्मा को जानो। परमात्मा को जाने विना आत्मा को नही जाना जा सकता।

एक पुरानी कहानी है। राजा ने चित्रकारो को आमन्त्रित किया। देश भर के चित्रकार एकत्रित हुए। राजा ने कहा—'राज्यमुद्रा वनानी है। उसमे बांग देते हुए मुर्गे का चित्र होगा। ऐसा जीवन्त चित्र वनाओ जिससे मुद्रा की श्रेष्ठता सिद्ध हो सके। सर्वश्रेष्ठ चित्र पुरस्कृत किया जाएगा।' चित्रकार वहुत प्रसन्न हुए। उन्होने राजा की सव शर्तो को स्वीकार कर लिया। कुछ दिन वाद वे चित्र वनाकर लाए और राजा के सामने प्रस्तुत किए। राजा ने देखा और प्रसन्न हुआ। उसे चित्र वहुत अच्छे लगे। उसने सोचा—'मैं कोई कलाकार तो हूं नही। किस चित्र को प्राथमिकता दी जाए, इसका निर्णय कौन करे?' राजा ने सोच-विचारकर एक वूढे चित्रकार को वुलाया। किसी समय वह राज्य का सर्वश्रेठ चित्रकार था। किन्तु अव वूढा हो चला था। राजा ने कहा—'इन चित्रो मे कौन प्रथम है, इसका निर्णय करो।' चित्रकार सारे चित्रो को ले गया। दूसरे दिन आकर वोला—'महाराज! मुद्रा मे देने लायक एक भी चित्र नही है। सव वेकार हैं।' 'यह कैसे कहते हो? चित्र वहुत सुन्दर है'—राजा ने आश्चर्य की मुद्रा मे कहा। चित्रकार वोला—'सुन्दर तो है। किन्तु आपने कहा था जीवन्त चित्र होना चाहिए। इनमे जीवन्त चित्र एक भी नही है।' राजा कठिनाई मे पड गया। 'राज्य के सारे मूर्धन्य कलाकार आ गए। उनका एक भी चित्र पसन्द नही आया तो फिर तुम वनाओ!' राजा ने कहा। चित्रकार वोला—'मैं वूढा हो गया हू, कैसे वनाऊ? फिर भी यदि आप चाहते है तो मैं चित्र वनाऊगा, पर मुझे तीन वर्ष का समय चाहिए।' 'तीन वर्ष का समय!' राजा ने विस्मय के साथ पूछा। चित्रकार ने कहा—श्रेष्ठता साधना के विना प्राप्त नही होती। तात्कालिकता काम-चलाऊ हो सकती है, किन्तु वह श्रेष्ठता का सृजन नही कर सकती।'

चित्रकार तीन वर्ष की अवधि लेकर वहा से चला गया। छह मास बीत गए। चित्रकार कभी राजा से मिला ही नही। राजा ने उसके कार्य की जानकारी लेने के लिए अपने विश्वस्त कर्मचारी को भेजा। वह चित्रकार के घर गया। वह घर मे नही मिला। खोजते-खोजते वह जंगल मे गया। उसने देखा, वहां एक वाडा है। उसमे पचासो मुर्गे है। वूढा चित्रकार मुर्गो के वीच मे वैठा है राजा के कर्मचारी ने पूछा—'क्या चित्र वन गया?' वूढा वोला—

'चित्र वना रहा हूं ।'

'कव तक वनेगा ?'

'अभी ढाई वर्ष लगेंगे।'

ढाई वर्ष वीत गए। राजा ने फिर जांच करवाई । चित्रकार को वुलाकर कहा—'चित्र लाओ ।'

'चित्र अभी वना नही है ।'

'तीन वर्ष वीत गए, फिर चित्र क्यो नही वना ? अव तक क्या किया ?'

'क्या किया, यह वताऊं ?'

'मैं अवश्य जानना चाहूंगा ।'

राजसभा मे चारो ओर मुर्गे की आवाज होने लगी। इधर-उधर मुर्गा दौडने लगा। सभासदों ने देखा, यह कैसा आदमी ? यह तो मुर्गा है। वही भाषा, वही व्यवहार और वही आचरण। राजा ने कहा—'यह क्या करते हो ?' 'महाराज ! तीन वर्षों मे मैंने क्या किया, वह वता रहा हू। मैं मुर्गा हो गया हूं।'

'मुझे तुम्हे मुर्गा नही वनाना है, मुझे मुर्गे का चित्र चाहिए ।'

मुर्गा वने विना मुर्गे का चित्र नही वना सकता ।'

'तो तुम मुर्गे वन गए ? अव चित्र लाओ।'

'चित्र वनने मे क्या कठिनाई है। आधा घंटे का काम है। तूलिका लाओ, रंग लाओ कागज लाओ, अभी चित्र तैयार कर देता हू।'

सारी सामग्री लाई गई, और देखते-देखते चित्र तैयार हो गया।

राजा ने पूछा—'क्या यह जीवन्त चित्र है ?'

महाराज ! हा।'

'इसकी कसौटी क्या है ? वे जीवन्त नही थे और यह जीवन्त क्यो है ?'

चित्रकार ने एक मुर्गा मंगाया। पहले के चित्रो को रखा और उनके सामने मुर्गे को छोडा। मुर्गा चित्रो के सामने गया और मुह फेरकर लौट आया। सवके वाद अपना चित्र रखा। उसे देखते ही मुर्गा सक्रिय हो गया। लड़ने की मुद्रा मे आ गया । उसने चित्र के मुर्गे पर आक्रमण कर दिया। चित्रकार वोला—

'महाराज ! यह जीवन्त चित्र है। मुर्गा मुर्गे से लड़ रहा है।'

'इतना जीवन्त चित्र ! इतनी जल्दी कैसे वनाया तुमने ?' राजा ने पूछा।

चित्रकार ने कहा—'महाराज ! मैंने तीन वर्ष का समय मुर्गा वनने मे लगाया। अगर मैं मुर्गा नही वनता तो जीवन्त मुर्गा नही वना पाता।'

जो स्वय देवता नही होता, वह देवता की पूजा नही कर सकता। कोई मनुष्य देवता होकर ही देवता की पूजा कर सकता है। परमात्मा की उपासना किए विना आत्मा परमात्मा नही हो सकती। परमात्मा की उपासना मे लम्वा समय लगता है, परमात्मा होने मे लम्वा समय नही लगता। जो परमात्मा को नही देखता, वह कभी परमात्मा नही वन सकता।

आत्मा के विकास की एक सीमा है। चेतना के सूर्य की अनन्त रश्मियो मे से कुछेक रश्मियां उसमे प्रकट होती है। शेष सारी परदे के पीछे रहती हैं। दूसरी सीमा यह है कि शक्ति के अनन्त स्रोतो मे से कुछेक स्रोत उसमे प्रवाहित होते है। तीसरी सीमा यह है कि उसका आनन्द विकृत रहता है। वह आनन्द को खोजती है—वस्तुओ मे, शब्दो मे और वातावरण मे भीतर मे आनन्द का अक्षय कोप होता है। उसकी ओर भी ध्यान नही जाता। क्या खाना कोई आनन्द है। आपके शरीर पर कोई फोडा हो रहा है। उस पर मरहमपट्टी की जा रही है। क्या फोडे पर मरहमपट्टी करना कोई आनन्द है। फोडे पर मरहमपट्टी करने मे थोड़े आनन्द का अनुभव होता है। कुछ आराम मिलता है। ये पेट के फोडे कुलवुलाने लगते है, यह जठराग्नि कष्ट देने लगती है, तव आदमी थोडा-सा भीतर डाल देता है। वे शान्त हो जाते है। आदमी सोचता है, वहुत आनन्द मिला। यह आनन्द है या फोडे का इलाज ? शरीर को खुजलाने मे आनन्द का अनुभव होता है। भला शरीर को खुजलाना भी कोई आनन्द है ? हमारी सीमा वन गई। जिसमे आनन्द नही है उसमे आनन्द खोजते है। जिसमे आनन्द नही है उससे आनन्द पाने का प्रयत्न करते है।

आत्मा की तीन सीमाए है—

- ज्ञान का आवरण।
- शक्ति का स्खलन।
- आनन्द की विकृति।

जैसे-जैसे हम परमात्मा की ओर वढते है, उस दिशा मे हमारा प्रयाण होता है, वैसे-वैसे ये सीमाए टूटती चली जाती हैं। आवरण समाप्त होता चला जाता है। वादलो से ढंका हुआ सूर्य प्रकट होने लग जाता है और एक दिन वह पूरा का पूरा प्रकट हो जाता है। यह है परमात्मा की स्थिति।

जैसे-जैसे हम परमात्मा की ओर वढते है, वैसे-वैसे शक्ति के अवरोध समाप्त होते चले जाते है। वे ऊवड-खावड भूमि मे होते हैं। समतल मे कोई अवरोध नही होता। समता के चरम विन्दु पर पहुंचते ही सारे गड्ढे भर जाते है और शक्ति के सारे स्रोत प्रवाहित हो जाते है। यह है परमात्मा की स्थिति।

जैसे-जैसे हम परमात्मा की ओर वढते है वैसे-वैसे आनन्द का सागर

लहरा उठता है। आवेश और एषणा के समाप्त होते ही विकृति के तूफान शांत हो जाते हैं। आनन्द के सिन्धु की ऊर्मियां आत्मा के चरण पखारने लग जाती हैं। यह है परमात्मा की स्थिति।

शिष्य ने पूछा—'गुरुदेव ! मैं परमात्मा कैसे वन सकता हूं।'

गुरु ने उत्तर दिया—'तुम परमात्मा बनना चाहते हो तो उसका ध्यान करो। उसे देखते रहो। परमात्मा का ध्यान नही करने वाला कभी परमात्मा नही बन सकता। परमात्मा वही बन सकता है जो परमात्मा को देखता है, उसका मनन करता है, उसका चिन्तन करता है ओर उसमे तन्मय रहता है।

परमात्मा के प्रति होने वाली तन्मयता आत्मा मे छिपे हुए परमात्मा के वीज को अंकुरित करती है और वे अकुर वढते-वढते स्वयं परमात्मा बन जाते है।

८

# साधना का मार्ग

## १. शरीर को सताना धर्म नही

अमरीकी उद्योगपति हेनरी फोर्ड जब युवक था, तब एक दिन ट्रेन से न्यूयार्क जा रहा था। त्योहार का दिन था। 'होटल भरे हुए मिलेंगे। कहां ठहरूगा ?' वह इस उधेड-बुन मे था। इतने मे ही टिकट-चेकर आ पहुचा। उसने पूछा—'टिकट है ?' युवक ने कोई उत्तर नही दिया। दूसरी वार फिर पूछा और फिर उत्तर नही दिया। तीसरी वार फिर पूछा और फिर उत्तर नही मिला। चेकर गरम हो गया। उसने उत्तेजनापूर्ण शब्द कहे। युवक ने भी कुछ तीखी बाते कही। दोनो मे झडप हो गई। चेकर ने पुलिस को बुला लिया। पुलिस उसे थाने मे ले गई। युवक रातभर थाने मे रहा। प्रात काल उसे न्यायाधीश के समक्ष प्रस्तुत किया गया। न्यायाधीश ने देखा युवक की शालीन आकृति को, उसकी वेशभूषा को और व्यवहार को। उसे ऐसा नही लगा कि इसने टिकट न ली हो। न्यायाधीश ने आश्चर्य की मुद्रा मे कहा—'तुम अच्छे युवक हो। मैं कारण नही समझ पाया कि तुमने टिकट क्यो नही लिया ?' युवक ने अपनी जेब मे हाथ डाला और फर्स्ट क्लास का टिकट न्यायाधीश के सामने रख दिया। न्यायाधीश ने कहा—भद्रपुरुष ! तुम्हारे पास टिकट था, फिर तुम थाने मे क्यो गए ?' युवक ने कहा—'मेरे पास वहुत कीमती सामान था। उसकी सुरक्षा के लिए उपयुक्त स्थान की खोज कर रहा था। फिर भला थाने से अधिक सुरक्षित स्थान कौन-सा मिलता ? मैं रातभर वहां रहा। मजे से नीद ली। मेरा सामान सुरक्षित रहा और सन्तरी बन्दूक लिये पहरा देता रहा।'

थाने मे जाने के दो अर्थ हो सकते हैं—कोई आदमी अपराध कर थाने मे जाता है और कोई आदमी माल की सुरक्षा के लिए भी थाने मे चला जाता है। युवक ने कोई अपराध नही किया था। उसके पास टिकट मौजूद था। किन्तु उसे अपनी कीमती सामान की सुरक्षा करनी थी। उसे उस समय इससे अच्छा स्थान कोई नही मिल रहा था। वह वहा चला गया।

शरीर एक कारागृह है। कुछ लोग उसमे बन्दी बने बैठे हैं और कुछ लोग अपने बहुमूल्य सामान की सुरक्षा के लिए उसमे रह रहे हैं। उस कारागृह मे रहना सबके लिए जरूरी है। पर रहने का अर्थ एक नही है।

कोई व्यक्ति कष्ट पाने के लिए उसमे रहता है और कोई कष्ट से मुक्ति पाने के लिए उसमे रहता है। साधना का सकल्प होता है—सब दु खो से छुटकारा पाना। भगवान् महावीर ने कहा—'साधना का मार्ग सब दु.खो से मुक्ति दिलाने वाला है।' साधक एक ओर उस मार्ग पर चले और दूसरी ओर दु खो को आमंत्रित करे—इन दोनों मे कोई संगति नही हो सकती। जब दु ख के वलय को तोडना है तो फिर उसका वरण नही हो सकता। काय-क्लेश का अर्थ दु खो को आमत्रित करना नही हो सकता। शरीर को सताना, उसे दु ख देना, परम धर्म नही हो सकता।

शरीर को कष्ट देना और शरीर मे कष्ट आना—ये दो बातें हैं। पहली बात, शरीर अचेतन है। अचेतन मे हमारे प्रति शत्रुता का भाव नही है। फिर हम उसे क्यो कष्ट दें ? दूसरी बात, वह हमारी प्रगति मे सहायक है। जो सहायक है उसे हम क्यो सतायें ? हम उसे इतना शक्तिशाली बनायें जिससे वह आने वाले कष्ट को झेल सके। इसीलिए भगवान् महावीर ने शरीर की साधना के दो सूत्र दिए—कायक्लेश और कायोत्सर्ग। कायक्लेश काया की सिद्धि का सूत्र है। इस जगत् मे भूख-प्यास, सर्दी-गर्मी आदि अनेक द्वन्द्व है। उन द्वन्द्वो को सहन करने की क्षमता उत्पन्न करने पर काया की सिद्धि हो जाती है। कायोत्सर्ग काया की मुक्ति का सूत्र है। शरीर का शिथिलीकरण करते-करते हम उस स्थिति मे पहुच जाते है, जहां शरीर का बन्धन नही रहकर एक शक्ति का वलय मात्र रह जाता है। यह तनावमुक्ति की साधना है। कायक्लेश मे कुछ तनाव होता है, मात्र शारीरिक। मानसिक तनाव की मुक्ति के लिए शारीरिक तनाव उत्पन्न करना और फिर उसे भी कायोत्सर्ग की साधना से विसर्जित कर देना—यह साधना का एक महत्त्वपूर्ण रहस्य है।

साधक का पहला संकल्प होता है—आत्मा और शरीर की भिन्नता का अनुभव करना। आत्मा और शरीर भिन्न है तो फिर शरीर को सताने की बात कैसे हो सकती है ? आत्मा और शरीर एक हो तो भी शरीर को सताने की बात नही हो सकती। साधना मे शरीर को सताने की बात किसी भी दृष्टि से प्राप्त नही होती। काया के साथ जुडा हुआ 'क्लेश' शब्द उलझन मे डालता है। उसी शब्द के आधार पर काया को कष्ट देने की धारणा भी बन जाती जाती है पर 'क्लेश' शब्द ध्वनित नही करता कि शरीर को कष्ट दो या प्राप्त-कष्ट को सहो। कायक्लेश एक तप है। तप की ध्वनि कष्ट देने की नहीं हो सकती। उसकी ध्वनि कष्ट सहने की हो सकती है।

मुगलो से मराठो की लडाई चल रही थी। मराठे 'गुरिल्ला' युद्ध लड़ रहे थे। वे मुगलो पर हमला करते और फिर अपने ठिकानो पर लौट आते। इस लडाई मे उन्हें काफी कठिनाइयां झेलनी पड़ी। भोजन, वस्त्र

आदि की समस्या उनके सामने वनी रहती। सर्दी का मौसम था। मराठा सैनिको के पास पूरे कपडे नही थे। एक सैनिक के कपडे फट गए। चारो ओर चिंदिया लटक रही थी। उसके मन मे जरा उदासी आ गई। वह अपनी अधीरता लिये हुए छत्रपति शिवाजी के पास पहुचा। उसने कहा—'महाराज! भयकर सर्दी पड रही है। शरीर काप रहा है। सर्दी से वचने का कोई साधन नही है। सर्दी को मैं सहन भी कर लूगा पर शरीर को भी पूरा नही ढक पा रह हू। लज्जा भी नही वच रही है। शिवाजी ने देखा, वीर सैनिक अधीर हो रहा है। उसका मन कायर हो गया। शिवाजी वोले—'वहादुर सैनिक! तुम जानते हो तुम्हारे शरीर पर घाव हैं? ये घाव क्या कहते है?' सैनिक अहकार के साथ वोला—मेरे पराक्रम की गाथा गाते है। तो वीर सैनिक! यदि तुम पूरे कपडे पहन लोगे तो ये घाव ढक जाएगे। वे कपडे तुम्हारी वीरता को ढकने वाले होगे।' सैनिक आश्वस्त होकर चला गया।

सुख-सुविधा की मनोवृत्ति वीरता के घावो को ढकने वाली होती है। जव हमारे मन मे सुख पाने का भाव पैदा होता है तव पराक्रम का भाव दव जाता है। शरीरदर्शी आदमी सुख की वात सोचता है और आत्मदर्शी आदमी हित की वात सोचता है। सुख छोटा सत्य है और हित वडा सत्य है। आदमी को पाच-दस घटा वैठे रहने मे सुख मिल सकता है, किन्तु वह हित नही है। उससे मधुमेह की वीमारी होने की सम्भावना वढ जाती है। महर्षि चरक ने 'सुखासिका' को मधुमेह का कारण वतलाया है। सुख की एक सीमा है। शरीर को सुख-सुविधा की भी अपेक्षा है। किन्तु उसका अतिरेक होना अच्छी वात नही है। वह शरीर के लिए घातक वन जाता है। इस सत्य की छाया मे हम कायक्लेश का हार्द समझ सकते है। मनुष्य मे विषय की भावना प्रवल न हो, सुख की आसक्ति तीव्र न हो, कर्त्तव्य-विमुखता का भाव जागृत न हो—इन दृष्टियो को सामने रखकर भगवान् महावीर ने कायक्लेश का विधान किया। यह तप का विधान नही है। आटे मे पानी मिलाया, वह गीला हो गया। उसकी रोटी वना ली, फिर वह गीली नही होती। आग मे तपी हुई रोटी गीली नही होती। तप से तपा हुआ शरीर गीला नही होता।

कच्चे घडे मे पानी नही डाला जा सकता। वह आग की आच से पक जाता है तव उसमे जल-धारण की शक्ति पैदा हो जाती है। क्या घडे को पकाना उसे सताना है। एक कुम्हार घडे को पका रहा है। क्या हम कहे कि वह घडे को सता रहा है? यह सताने की प्रक्रिया नही, यह पकाने की प्रक्रिया है। कायक्लेश शरीर को सताने की प्रक्रिया नही है, वह शरीर को तपाने की प्रक्रिया है। जिसका शरीर सधा हुआ नही होता वह कठिनाई को

नही झेल सकता। वज्रासन सुखकर भले न हो, हितकर अवश्य है। जिसने घुटनो को नही साधा वह वज्रासन की मुद्रा मे नही बैठ सकता। उसके घुटने टूटने लग जाते है।

जो सर्दी मे अधिक वस्त्रो से लदा रहता है, उसमे सर्दी के प्रतिरोध की क्षमता विकसित नही हो सकती। गर्मी को सहने के लिए भी शरीर को साधना होता है। शून्य मे रहना, अकेले मे रहना बहुत बडी समस्या है। अन्तरिक्ष यात्री को इन समस्याओ का सामना करने के लिए प्रशिक्षित किया जाता है। किसी व्यक्ति को अकस्मात् अतरिक्ष यात्रा मे नही भेजा जाता। उसी व्यक्ति को वहा भेजा जाता है जो प्रशिक्षण प्राप्त कर चुका होता है।

कायक्लेश साधना के प्रशिक्षण का दूसरा पाठ है। पहला पाठ है—उपवास का प्रशिक्षण। भगवान् महावीर ने आहार के विषय मे चार निर्देश दिए थे—(१) उपावास, (२) अल्प-आहार, (३) आहार-विषयक विविध संकल्प, (४) दूध-दही आदि का परित्याग।

जैन धर्म मे उपवास की अनिवार्यता नही है। व्यक्ति की शक्ति और आन्तरिक क्षमताओं के जागरण की उपयोगिता—इन दोनो के सामजस्य पर उपवास का निर्देश है। तब तक उपवास करो जब तक मन स्वस्थ और प्रसन्न रहे। मन की पवित्रता न रहे तब उपवास की पवित्रता भी नही रहती। भोजन न करने का शरीर पर प्रभाव होता है, पर उससे आन्तरिक क्षमताओ के विकास मे पूर्ण सहयोग मिलता है। यह शरीर और मन को सताने की प्रक्रिया नही है।

कायक्लेश के विषय मे भगवान् ने तीन निर्देश दिए—आसन, आतापना और शरीर-संस्कार का परित्याग। हमारे शरीर मे अनेक शक्ति-केन्द्र है। उन्हे जागृत करने के लिए आसनो का महत्त्वपूर्ण स्थान है। हमारी ग्रन्थियों का नियमित स्राव मानसिक विकास के लिए आवश्यक है। आसन उस कार्य मे हमारा सहयोग करते है। सर्वांगासन कंठमणी (Thyride Glands) के स्राव को नियमित रखता है। आधा घटा सर्वांग आसन करने मे शरीर को कष्ट होता है किन्तु यह कष्ट के लिए कष्ट नहीं है। यहां कष्ट का अर्थ सुख और हित है। जिस आचरण से शरीर को कष्ट हो, सुख और हित न हो वह शरीर का संताप हो सकता है। मत्स्यासन, वज्रासन, वीरासन आदि-आदि आसनो का क्षमता के विकास मे समुचित स्थान है। इसलिए इनकी उपयोगिता को अस्वीकार नही किया जा सकता।

आतापना भी बहुत मूल्यवान् है। सूर्य का आतप शारीरिक शक्ति का ही जीवन-मन्त्र नही है, चैतन्य के प्रकाश का भी रहस्यपूर्ण मन्त्र है। इससे तैजस बढ़ता है और प्रकाशावरण क्षीण होता है। आखें खोलकर सूर्य का आतप लेना, सूर्य पर त्राटक करना बहुत लाभदायक है तो बहुत

खतरनाक भी। पहले चरण मे सूर्य की ओर पीठ कर उसका आपत लिया जाता है या लेटकर। दूसरे चरण मे खड़े होकर, सूर्य के सामने मुंह कर उसका आतप लिया जाता है। कुछ साधक प्रातःकाल मे आतप लेते हैं और कुछ मध्याह्न मे। भगवान् महावीर के युग मे सैकड़ो-सैकडो मुनि इस आतापना का प्रयोग करते थे।

## २. कायोत्सर्ग

कबीर को अनुभव हुआ कि जब मैं था तब गुरु नही था, अब गुरु हैं तो मैं नही रहा। कारण बहुत साफ है कि प्रेम की गली अति सकरी है। इतनी संकरी कि उसमे दो नही समा सकते। उसमे एक ही रह सकता है, या मैं या गुरु।

शरीर और आत्मा—दोनो का अनुभव एक साथ नही हो सकता। या शरीर का अनुभव होता है या आत्मा का। हम शरीर मे रहते हुए आत्मा के अनुभव मे जाते हैं तब शरीर विसर्जित हो जाता है, कायोत्सर्ग हो जाता है आत्मा का अनुभव होना और शरीर के अनुभव का समाप्त हो जाना कायोत्सर्ग है। 'मैं शरीर हू'—यह अनूभूति जाने-अनजाने सुदीर्घकाल से चल रही है। जिस क्षण शरीर की मूर्च्छा टूट जाती है, 'मैं शरीर नही हू'—यह चेतना जागृत हो जाती है, तब कायोत्सर्ग सम्पन्न होता है। जब मौत होती है तब काया छूट जाती है, किन्तु उसका ममत्व नही टूटता। 'मैं शरीर हूं'—यह भावना नही टूटती किन्तु उसकी पकड और मजबूत होना चाहती है। मरते समय आदमी के मन मे एक विचित्र प्रकार का मोह जागता है। वह मरने से घबराता है। उसे मरने का डर लगता है। डर इस बात का है कि मेरा शरीर छूट जाएगा। जिस घर मे रहता था, वह मेरे हाथ से छूट जाएगा। मौत से हमारा कुछ बिगडता नही है। आपने एक अच्छा घर बनाया। वह पुराना हो गया, टूट-फूट गया। आपको कोई नये मे रहने का निमंत्रण दे, क्या आप उसे पसन्द नही करेंगे? क्या पुराने घर को छोड़ नये घर मे नही चले जाएंगे? आप अवश्य ही उनमे जाना चाहेगे। फिर मौत से घबराने की क्या बात है? हमारा शरीर, जो वर्षों से काम करते-करते पुराना हो जाता है, यदि वह हमसे छूटता है और नया घर प्रस्तुत होता है तो फिर घबराहट क्यो? घबराहट होने का कारण शरीर का छूटना नही किन्तु उसका ममत्व है। मन का ममत्व नहीं छूटता इसलिए मौत के क्षण मे काया के छूट जाने पर भी कायोत्सर्ग नहीं होता। जिस क्षण मूर्च्छा का बंधन शिथिल होता है उस क्षण शरीर का जाता है, कायोत्सर्ग अपने-आप सध जाता है।

कायोत्सर्ग से तनाव दूर होता है और बाहरी प्रभावो

होता है। भगवान् महावीर से पूर्व की घटना है। भगवान् पार्श्व के शिष्य साधना कर रहे थे। उनमे प्रमुख थे मुनि सुदर्शन। उस समय एक महा-मांत्रिक था। उसका नाम था सुकर्ण कापालिक। वह मन्त्र की साधना कर रहा था। उसे वलि देने के लिए सर्व-लक्षण-सम्पन्न पुरुष की अपेक्षा थी। एक दिन सुदर्शन मुनि कुछ साधुओं के साथ सुकर्ण के आश्रम के पास पहुचे। सुकर्ण के शिष्यों ने उन्हे देखा। उन्होंने सुकर्ण को सूचना दी --'अपने आश्रम के पास कुछ जैन मुनि आ रहे है। उनमे जो अग्रणी है वह सर्व-लक्षण-सम्पन्न है। उसकी वलि दी जा सकती है।' सुकर्ण ने अपने कर्मकरों को भेजा। वे सुदर्शन मुनि को पकडकर आश्रम मे ले आए। मुनि ने देखा, सामने देवी की मूर्ति है। स्थान-स्थान पर रक्त से सनी खोपडियां पडी है। वे समझ गए—मैं वलि के लिए लाया गया हूं। उनके मन मे न कोई चिन्ता और न कोई भय। उन्हे वलि की वेदी पर ले जाकर खड़ा किया गया। वे कायोत्सर्ग कर ध्यान मे लीन हो गए। सुकर्ण ने मन्त्र का उच्चारण किया। उनके मुख्य शिष्य चड ने मुनि के वध के लिए तलवार उठाई। वह गले तक पहुचते-पहुचते हाथ से गिर गई। चंड भी गिर पडा। जितने भी धूप-दीप थे वे सब गिर पड़े। सुदर्शन अपने स्थान पर खडे रहे। कुछ समय वाद कायोत्सर्ग पूरा कर उन्होने देखा कि सब लोग मूर्च्छित पड़े हैं। वे वाहर गए। प्रतीक्षा मे खडे मुनियो को साथ ले वे आगे चले गए।

सुकर्ण और उसके शिष्यो की मूर्च्छा भग हुई। उन्होने देखा, मुनि वहां नही है। सुकर्ण उम युग का सवसे वडा मान्त्रिक था। उसके चगुल मे फसा हुआ व्यक्ति इस प्रकार मुक्त होकर चला जाए, यह उसके लिए घोर अपमान की वात थी। वह क्रुद्ध हो उठा। उमने मुनि को मारने के लिए एक यज्ञ प्रारम्भ किया। महाज्वाला की साधना प्रारम्भ की। सात पुरुषो की वलि दी। महाज्वाला प्रकट हुई। उसने कार्य का निर्देश चाहा। सुकर्ण वोला—'सुदर्शन मुनि को, उसके परिवार के साथ जला डालो।' महाज्वाला वहां पहुंची। कुछ मुनि सुदर्शन के साथ-साथ चल रहे थे। एक वृद्ध मुनि कुछ आगे-आगे चल रहे थे। उनके पैरो के पास ज्वाला भभक उठी। वे उसमे भस्म हो गए। मुनि सुदर्शन ने इस घटना को देखा और अपने साथ मुनियो को सावधान कर वे कायोत्सर्ग की मुद्रा मे खड़े हो गए। महाज्वाला ने मुनिगण के चारो ओर ज्वाला प्रज्वलित की। पर वह सुदर्शन मुनि के आभा-वलय के पास तक नही पहुंच पा रही थी। महाज्वाला अपने प्रयत्न मे असफल होकर लौट गई। उसने सुकर्ण से कहा—'मैं जल रही हूं, मुझे शान्त करो।' सुकर्ण ने पूछा—'सुदर्शन को जला डाला?' 'नही जला सकी'—महाज्वाला ने उत्तर दिया। सुकर्ण अपना धैर्य खो वैठा। उसने आक्रोशपूर्ण स्वर मे कहा—'देवी! क्या तुम्हारी शक्ति नष्ट हो गई? ऐसा क्यो हुआ?'

महाज्वाला ने कहा—'उसके चारो ओर तैजस का अभेद्य कवच है। उसे भेदकर मैं भीतर नही जा सकी।'

यह आभा-वलय, यह तैजस कवच कायोत्सर्ग की शक्ति का प्रतिबिम्ब है। साधारणतया दो स्थितियो मे कायोत्सर्ग का विधान है—प्रवृत्ति के बाद और कष्ट के क्षणो मे। प्रवृत्ति की सम्पन्नता होने पर कायोत्सर्ग करने मे शारीरिक, स्नायविक और मानसिक तनाव समाप्त हो जाता है। प्रवृत्ति के साथ उत्पन्न होने वाले दोष निरस्त हो जाते हैं।

साधु जंगल मे से गुजर रहे है। सामने सिंह आया। वे कायोत्सर्ग मे खडे हो गए। सिंह चला गया। जैन साहित्य मे इस प्रकार की घटनाए प्रचुर मात्रा मे मिलती है। इन घटनाओ के पीछे भी वास्तविकता है। कायोत्सर्ग करने वाला चेतना के उस तल मे चला जाता है जिस तल मे जाने पर तैजस शरीर की सक्रियता बढ जाती है। वह इतना आलोक विकीर्ण करता है कि उसके पास आने वाला निस्तेज हो जाता है। कायोत्सर्ग तैजस के विकिरण की एक रहस्यपूर्ण पद्धति है। वह चेतना के सूक्ष्मलोक मे चले जाने पर अपने-आप घटित होती है।

कायोत्सर्ग अवतरण की प्रक्रिया है। कोई व्यक्ति किसी बाह्य प्रभाव को ग्रहण करना चाहता है। वह तनाव की स्थिति मे नही हो सकता। तनाव प्रतिरोध पैदा करता है। कायोत्सर्ग मे शारीरिक शिथिलता आ जाती है। इसलिए उस स्थिति मे दूसरे एकात्मकता स्थापित करने की सुविधा हो जाती है।

शरीर से मन और ममत्व को हटा लेने पर पीछे केवल शरीर रह जाता है। जैसे ही मन का शिथिलीकरण होता है, वैसे ही शरीर का शिथिलीकरण हो जाता है और शरीर का शिथिलीकरण होने पर मन का शिथिलीकरण हो जाता है। हम लेट रहे है, बैठे हैं या खडे हैं, कायोत्सर्ग इन तीनो मुद्राओ मे किया जा सकता है। शरीर के एक-एक अंग पर शिथिलता का अनुभव करते चले जाएं। शिथिलता की भावना और शिथिलता का सकल्प। इस प्रक्रिया से दो-तीन क्षणो मे शरीर शिथिल हो जाता है। प्रवृत्ति छूट जाती है और चिन्तन भी छूट जाता हैं। एक प्रकार की नीद का अनुभव होने लग जाता है। न पूरी नीद और न पूरी जागृति, थोडी नीद और थोडी जागृति—यह मिश्रित अनुभव होने लग जाता है। इस स्थिति मे कम से कम आधा घंटा रहना शारीरिक स्वास्थ्य और मानसिक विकास—दोनो के लिए हितकर है। कायोत्सर्ग मृत्यु की उपासना है। जिसे कायोत्सर्ग का अच्छा अभ्यास होता है वह मूर्च्छित अवस्था मे नही मरता। वह मृत्यु के अन्तिम क्षण तक जागृत रहता है और उसे शरीर छूटने अन्तिम क्षण का बोध होता है। कहा जाता है कि मृत्यु के क्षण मे कष्ट

है । कष्ट मृत्यु से नही होता । वह कल्पना के कारण होता है । मृत्यु मे भय की कल्पना है । भय के कारण स्नायुओ मे सिकुड़न होती है । स्नायु की सिकुडन दर्द पैदा करती है । साधारण पीड़ा भी स्नायुविक सिकुडन के कारण तीव्र बन जाती है । हमारे शरीर मे भय न हो, स्नायुओ मे सिकुडन न हो, इस भावना की पूर्ति स्नायु की उपासना से ही हो सकती है ।

## स्थूल कर्म शरीर का प्रकम्पन

जिसे हम देख रहे हैं, वह स्थूल शरीर है । उसमे एक सूक्ष्म शरीर है । उसका नाम तैजस है । वह स्थूल शरीर को सक्रिय बनाता है, संचालित करता है । यह प्राण-शक्ति का स्रोत है । वैज्ञानिको ने ऐसे केमरे निर्मित किए है जिनके द्वारा आभा-मंडल के फोटो लिए जा सकते है । पुराने जमाने की परिभाषा थी—जिसमे श्वास चले वह जीवित और जिसमे श्वास बन्द हो जाए वह मृत । आदमी जब मरने को होता है तब उसकी नाक पर रुई का फोहा लगाते हैं, यह पता लगाने के लिए कि वह जी रहा है या नही जी रहा है । यदि रुई का फोहा हिलता है तो श्वास चल रहा है, आदमी जी रहा है । यदि वह नही हिलता है तो मान लिया जाता है कि मर गया । यह बहुत पुरानी बात हो गई । जीवन की नई परिभाषा यह है—श्वास चाहे चले या न चले, हृदय की धडकन हो या न हो, उसकी आभा का वर्तुल टूट गया तो आदमी मर गया । बहुत बार ऐसा होता है कि हृदय की धडकन रुक जाने के कुछ दिनो बाद भी आदमी फिर जी उठता है । बहुत लोग श्मशान-यात्रा कर फिर घर लौट आते हैं । हृदय की धडकन बन्द हो गई, श्वास की गति बन्द हो गई किन्तु आभा का वर्तुल नही टूटा तो वे फिर जी उठे और चिता से उठकर घर आ गए । यह आभा-वलय तैजस शरीर का एक प्रतिबिम्ब है । वह जीवन का सूत्रधार है । यह सम्पूर्ण स्थूल शरीर के भीतर और बाहर—दोनो ओर व्याप्त है ।

तैजस शरीर के भीतर एक सूक्ष्म शरीर और है । उसका नाम है—कर्म शरीर । दृश्य शरीर आहार के परमाणुओ, तैजस शरीर विद्युत् परमाणुओ और कर्म शरीर वासना, संस्कार और संवेदना सूक्ष्मतम परमाणुओ से निर्मित होता है । कर्म शरीर सर्वाधिक शक्तिशाली शरीर है । यह सब शरीरो का मूल कारण है । इसके होने पर अन्य शरीर होते हैं । इसके न होने पर कोई शरीर नही होता । स्थूल शरीर का सीधा सम्पर्क तैजस शरीर से है । तैजस शरीर का सीधा सम्पर्क कर्म शरीर से है और कर्म शरीर का सीधा सम्पर्क चेतना से है । कर्म शरीर चैतन्य पर आवरण डालता है । इसलिए चेतना सर्वात्मना बाह्य जगत् का ज्ञान नही कर पाती । आवरण के जो बिन्दु विरल होते हैं, उनमे से झांककर कुछ चैतन्य-रश्मियां बाह्य जगत् को जान पाती हैं ।

कर्म शरीर स्थूल शरीर के द्वारा आकर्षित वाह्य जगत् के प्रभावो को ग्रहण करता है और चैतन्य के प्रभावो को वाह्य जगत् तक पहुचाता है। इसके चार मुख्य केन्द्र है। उनके नाम क्रमशः इस प्रकार है—

१. ज्ञान-केन्द्र।
२. सत्य-केन्द्र।
३. आनन्द-केन्द्र।
४. शक्ति-केन्द्र।

इसके चार गौण केन्द्र इस प्रकार है—

१. सवेदन-केन्द्र।
२. निर्माण-केन्द्र।
३. उपलब्धि-केन्द्र।
४. जीवन-केन्द्र।

ज्ञान-केन्द्र—इन्द्रिया ज्ञान-केन्द्र है। उनके सस्थान स्थूल शरीर मे निर्मित होते है। पर ज्ञान का मूल स्रोत स्थूल शरीर नही है। ये सस्थान एक प्रकार से अभिव्यक्ति केन्द्र है। ज्ञान की धारा कर्म-शरीर के माध्यम से उनमे सक्रान्त होती है। स्थूल शरीर मे जितने भी ज्ञान-केन्द्र है वे सव कर्म-शरीर द्वारा सप्रेपित ज्ञान-धारा के सवाहक है। कर्म शरीर के जितने द्वार खुलते है उतने ही ज्ञान-केन्द्र स्थूल शरीर मे निर्मित होते है। आनन्द, शक्ति और सवेदन के केन्द्र भी कर्म-शरीर मे होते है। उनका प्रतिविम्व स्थूल शरीर मे होता है। सुख-दु ख का अनुभव भी कर्म-शरीर को होता है। घटना स्थूल शरीर मे घटित होती है। उसका सवेदन कर्म शरीर मे होता है। मादक वस्तुओ का प्रयोग करने पर स्थूल शरीर और कर्म-शरीर का सम्वन्ध विच्छिन्न हो जाता है। उस दशा मे स्थूल शरीर को सर्दी-गर्मी या पीडा का कोई सवेदन नही होता। रोग भी कर्म-शरीर मे उत्पन्न होता है और स्थूल शरीर मे व्यक्त। वासना कर्म-शरीर मे उत्पन्न होती है और व्यक्त होती है स्थूल शरीर मे। कर्म-शरीर और स्थूल-शरीर—दोनो का सम्वन्ध हमारी विभिन्न अवस्थाओ का निर्माण करता है। हम समस्या और समाधान शरीर मे खोजते है, जवकि उन दोनो का मूल कर्म-शरीर मे होता है। कर्म-शरीर हमारे चिन्तन, भावना, सकल्प और प्रवृत्ति से प्रकपित होता है। प्रकम्पन-काल मे वह नए परमाणु को ग्रहण (वध) और पूर्व-गृहीत परमाणुओ का परित्याग (निर्जरा) करता है। चिन्तन, भावना, सकल्प और प्रवृत्ति—ये पवित्र होते है तब कर्म-शरीर के परमाणु अधिक मात्रा मे परित्यक्त होते है और उसके आवारक और अवरोधक पटल विरल हो जाते है। उसका प्रभाव स्थूल शरीर के ज्ञान-केन्द्रो पर भी होता है। उसके ज्ञान-केन्द्र (या चक्र) विकसित हो जाते है। आवारक पटल के विरल और ज्ञान-केन्द्रो के विकसित होने पर

चेतना की कार्य-क्षमता बढ जाती है। स्थूल शरीर के ज्ञान-केन्द्रो का विकास करने से चेतना की कार्य-क्षमता नही बढती। उसकी कार्य-क्षमता को प्रकपित करने और उसके आवारक पटल को अधिक विरत करने से बढती है। हम किसी ज्ञान-केन्द्र पर मन को एकाग्र कर ध्यान करते है, उससे केवल स्थूल शरीर का ज्ञान-केन्द्र ही विकसित नही होता किन्तु कर्म-शरीर का ज्ञान-केन्द्र भी विकसित होता है। इन केन्द्रो के विकास का उपाय केवल ध्यान ही नही है। इनका विकास ध्यान से भी होता है, तपस्या से भी होता है, भावना से भी होता है और वीतराग आत्मा के साथ तादात्म्य स्थापित करने से भी होता है। हठयोग की साधना-पद्धति मे स्थूल शरीर के चक्रो को जागृत करने पर अधिक बल दिया गया है। जैन साधना-पद्धति कर्म-शरीर को विरल करने पर आधारित है। इसलिए इसमे हठयोग की अपेक्षा राजयोग के तत्त्व अधिक विकसित हुए है। भगवान् महावीर का साधना-सूत्र है—कर्म-शरीर को प्रकपित करो। हठयोग का प्रभाव प्राणशक्ति पर अधिक होता है। हठयोगी मे प्राणशक्ति का चमत्कार होता है, पर चेतना की निर्मलता—क्रोध, मान, माया और लोभ की अल्पता नही होती। कर्म-शरीर का मूल बीज क्रोध, मान, माया और लोभ है। जैन साधना-पद्धति का आदि बिन्दु और अन्तिम बिन्दु इस कषाय-चतुष्टयी का उन्मूलन है। इसका उन्मूलन करने वाला वीतराग होता है। उसमे प्राण-शक्ति का चमत्कार नही हो सकता किन्तु उसकी चेतना निर्मल और पवित्र हो जाती है। उसमे ज्ञान-केन्द्रो के माध्यमो का सहारा लिए बिना सर्वात्मना बाह्य जगत् को जानने की क्षमता विकसित हो जाती है। ज्ञान अनावृत, आनन्द अबाधित और शक्ति अप्रतिहत हो जाती है।

तैजस शरीर (प्राण शरीर या प्राणशक्ति) भी तपस्या से विकसित होता है। किन्तु तपस्या का मुख्य कार्य कर्म-शरीर को प्रकपित करना है। अनशन, ऊनोदरी (आहार की अल्पता), वृत्ति-संक्षेप (आहार-विषयक संकल्प), रस-परित्याग, कायक्लेश और प्रतिसलीनता (इन्द्रिय-सयम या प्रत्याहार)—तपस्या के ये छह प्रकार स्थूल शरीर के माध्यम से कर्म-शरीर को प्रकपित करते है, इसलिए भगवान् महावीर ने उन्हे बाह्य तप (बहिरंग योग) कहा है।

प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्य (सेवा), स्वाध्याय, ध्यान और व्युत्सर्ग (कषाय-त्याग और कायोत्सर्ग)—तपस्या के ये छह प्रकार मन के माध्यम से कर्म-शरीर को प्रकपित करते है, इसलिए भगवान् महावीर ने उन्हे आन्तरिक तप (अतरंग योग) कहा है।

स्थूल शरीर के माध्यम से होने वाले कर्म-शरीर के प्रकपनो की अपेक्षा मन के माध्यम से होने वाले प्रकपन अधिक शक्तिशाली होते है। उनकी चोट

भीतरी और गहरी होती है। इसीलिए उनके द्वारा कर्म-शरीर के परमाणुओ का अधिक मात्रा मे विकिरण होता है।

## ४. प्राणवायु

शरीर मे कम्पन होता है। फेफड़ा रक्त का शोधन करता है। हृदय उसको फेंकता है। वहा मे उसका समूचे शरीर मे अभिसरण होता है। धमनियो मे अशुद्ध रक्त जाएगा तो विकृति पैदा करेगा। उससे शरीर मे मदता, शिथिलता और आलस्य पैदा होगा। बीमारिया पैदा होगी। शुद्ध रक्त जाएगा तो शरीर की क्षमता बढेगी। काम करने की शक्ति बढेगी। हृदय का काम रक्त को फेकने का है। उसकी सफाई करने का नही है। सफाई करने का काम फेफडे का है। रक्त शरीर मे घूमा। उस मे बहुत सारी विकृतिया मिल गई। फुप्फुस यन्त्र ने उसके विषो को अलग कर उसे निर्दोष बना दिया। यह रक्त की सफाई प्राणवायु के द्वारा होती है। फुप्फुस प्राणवायु के द्वारा रक्त को छानता है। उसमे जो कार्बन-डाई-ऑक्साइड जमा होता है उसे निकाल देता है। फेफडे मे पहुचते-पहुचते खून का रग नीला हो जाता है। सफाई होने पर उसकी रक्तिमा प्रकट हो जाती है। फेफडे को प्राणवायु पूरा मिलता है तो रक्त पूरा शुद्ध हो जाता है। प्राणवायु पूरा नही मिलता तब तक रक्त पूरा शुद्ध नही होता। हम प्राणवायु को पूरा लेना नही जानते। पूरा श्वास लेना नही जानते। हम श्वास लेना नही जानते, यह कहना अटपटी-सी बात लगती है। हम गूढ सत्य को नही जानते। यह बात समझ मे आ सकती है किन्तु श्वास जैसी साधारण बात के लिए यह कहा जाए कि 'हम श्वास लेना नही जानते', तो ऐसा लगता है कि या तो कहने वाले का कोई अह है या वह दूसरे के अह पर चोट कर रहा है।

श्वास हमारी नैसर्गिक प्रवृत्ति है। बच्चा श्वास लेना शुरु कर देता है। यह स्व-सचालित नाडी-तन्त्र की क्रिया है। इसके लिए प्रशिक्षण लेना आवश्यक नही है। हर आदमी श्वास लेता है, फिर वह पढा-लिखा हो या अनपढ। साधारणतया हम एक मिनट मे पन्द्रह-बीस श्वास लेते है हर आदमी एक दिन-रात में इक्कीस हजार से कुछ अधिक श्वास लेता है यदि गहरा श्वास ले तो इस सख्या मे काफी परिवर्तन आ सकता है। श्वास का प्राणशक्ति के साथ गहरा सम्बन्ध है। जो कम श्वास लेता है उसका जीवन लम्बा होता है। जो अधिक श्वास लेता है उसका जीवन शीघ्र समाप्त हो जाता है। वैज्ञानिक शोधो का निष्कर्ष है कि जो एक मिनट मे चार पाच श्वास लेते है वे एक सौ पचास या दो सौ वर्ष जीते है। जो एक मिनट मे दस-बारह श्वास लेते है वे सौ या एक सौ पचीस वर्ष जीते है। जो एक मिनट मे पन्द्रह-सोलह श्वास लेते है वे सत्तर या अस्सी वर्ष जीते है। श्वास

जितना दीर्घ होगा उतना ही अधिक मात्रा मे प्राणवायु भीतर जायेगा। फेफडे के रक्त की शुद्धि के लिए उतना ही अधिक ईंधन मिलेगा। यदि एक मिनट मे एक या दो श्वास लिया जा सके तो फुफ्फुस यन्त्र के सात करोड कोषो (Cells) की पूरी सफाई हो जाती है। योग-विद्या ने सर्वप्रथम मनुष्य का ध्यान इस ओर आकर्षित किया कि हमारा श्वास दीर्घ और गहरा होना चाहिए। दीर्घ श्वास से रक्तशुद्धि ही नही होती है, मन भी शान्त होता है। जनसाधारण का प्रश्न है कि मन कही टिकता नही है उसे कैसे टिकाए ? जैसे ही एक बिन्दु पर टिकाने का प्रयत्न करते है मन दौडने लग जाता है। मन को रोकना निषेध का सिद्धान्त है। जिसका निषेध किया जाता है उसका आकर्षण बढ जाता है। आप बच्चे से कहे, तुम्हे बाहर नही जाना है तब वह बाहर जरूर जाना चाहेगा। रत्नादेवी ने जिनरक्षित और जिन-पाल से कहा—'मै कार्यवश बाहर जा रही हूं। अकेले मे तुम्हारा मन न लगे तो तुम घूमने के लिए बाहर चले जाना । पूर्व मे रमणीय उद्यान है। सब ऋतुयो के फूल, सुरभिमय पवन, मोहक वातावरण—सब कुछ उपलब्ध है। वहा सुख से समय बिताना। यदि तुम चाहो तो पश्चिम और उत्तर के उद्यानो मे चले जाना। वे भी बहुत रमणीय है। किन्तु एक बात का ध्यान रखना। दक्षिण के उद्यान मे मत जाना। वहा जाओगे तो संकट मे पड जाओगे। वह अत्यन्त खतरनाक है।, देवी चली गई। जिनरक्षित और जिनपाल के मन मे पूर्व,पश्चिम और उत्तर के उद्यानो मे जाने का कोई आकर्षण नही बना। फिर भी वे देवी के निर्देशानुसार पूर्व के उद्यान मे गये। फिर पश्चिम के और फिर उत्तर के उद्यान मे गए। उनका मन दक्षिण के उद्यान मे जाने के लिए छटपटा रहा था। मन मे आया—वहा जाना बडा खतरनाक है। फिर सोचा देखे तो सही क्या खतरा है ? देखे बिना कैसे पता चलेगा ? वे घूमते रहे और साथ-साथ मन भी घूमता रहा। वे घूमते है पूर्व के उद्यान मे और उनका मन घूमता है दक्षिण के उद्यान मे। वे घूमते हैं पश्चिम के उद्यान मे और उनका मन घूमता है दक्षिण के उद्यान मे। वे घूमते है उत्तर के उद्यान मे और उनका मन दौड रहा है दक्षिण के उद्यान मे। यह बहुत बडा मनोवैज्ञानिक सत्य है कि निषेध करने का अर्थ है—आकर्षण पैदा करना।

जब-जब हम मन को रोकने की बात सोचते है तब तब उसके दौडने की बात सोचते हैं। हम नही चाहते कि वह दौडे, किन्तु जब रोकना चाहते है तब उसकी दौड कैसे बन्द हो ? हम जिन स्थानो मे उसे नही जाने देना चाहते वहा वह जरूर जाना चाहेगा। एक साधक ध्यान का अभ्यास कर रहा था। गुरु उसे ध्यान का अभ्यास करा रहे थे। एक दिन गुरु ने कहा—'तुम एकान्त मे जाकर ध्यान करो। पूर्ण एकाग्रता से ध्यान करो। पर एक

बात का ध्यान रखना, तुम्हारा अभ्यास तभी सफल होगा जब तुम बन्दर को याद नही करोगे। यदि तुम बन्दर को याद करोगे तो तुम्हारा अभ्यास-क्रम टूट जायेगा।' वह गुरु को प्रणाम कर एकान्त मे गया। ध्यान करने बैठा। उसे और कोई स्मृति नही आई। उसका मन बन्दर की स्मृति मे उलझ गया। गुरु ने उसके मन मे एक जहरीला कीटाणु छोड दिया। वह बेचारा बार-बार उसे भूलने का प्रयत्न करता है। किन्तु जब-जब वह उसे भूलने का प्रयत्न करता है, तब-तब बन्दर उसकी आखो के सामने आ जाता है वह निषेध की पकड मे आ गया। उसका अभ्यास सफल नही हो सका। गुरु ने दूसरे दिन कहा—'तुम एकान्त मे चले जाओ। एक घटे का समय है दोनो नथुनो के नीचे आते-जाते प्राणवायु को देखते रहो।' साधक ने वैसा ही किया। दस मिनट बीते होगे कि मन शान्त हो गया। स्मृति, चिन्तन और कल्पना—सबके दरवाजे बन्द हो गए। आधा घटा बीता कि देश-काल का भान भी समाप्त हो गया। वह समाधि मे कई घटो तक बैठा रहा। तीन घटा बाद उसकी समाधि टूटी। गुरु ने नही कहा कि मन को रोकना है। शिष्य ने भी नही सोचा कि मन को रोकना है। किन्तु मन रुक गया। वह रुकता है, उसे रोका नही जा सकता। हम श्वास को मन्द करें, मन अपने आप रुक जाएगा। हम श्वास को देखें, वह अपने आप शान्त हो जाएगा। हम चचलता के प्रवाह को रोक देते है तब चचलता अपने आप रुक जाती है। जलाशय मे पानी है तब लहर उठती है। उसमे पानी ही नही रहा, फिर लहर कैसे उठेगी? मन की चचलता का प्रवाह है प्राणवायु। उसका धक्का लगता है तब चचलता पैदा होती है। प्राणवायु को शान्त कर दिया तब मन चचल कैसे होगा? आवेग प्राणवायु की चचलता के द्वारा होते है। प्राणवायु शान्त है तो हम क्रोध करना चाहे, तो भी नही कर पायेंगे। क्रोध करने के लिए जरूरी है कि पहले श्वास तेज हो। श्वास तेज होगा तब हम क्रोध करेंगे। या क्रोध करेगे तब हमारा श्वास तेज होगा। शान्त श्वास मे हम क्रोध नही कर सकते। शान्त श्वास मे हमारे मन मे वासना जागृत नही हो सकती। शात श्वास मे हमारे मन मे कोई आवेश नही हो सकता। ये सारे आवेश तीव्र श्वास मे होते है। यौगिक निष्कर्षो के अनुसार क्रोध की स्थिति मे एक मिनट मे तीस-चालीस श्वास हो जाते है। सभोग की स्थिति मे वे साठ तक चले जाते हैं। इसीलिए सभोग के द्वारा अधिक शक्ति क्षीण होती है। भय लगता है तो हृदय की धडकन और श्वास की गति बढ जाती है। भय का आवेश शान्त होता है तो श्वास की गति मन्द हो जाती है। शान्त समुद्र, तूफानी समुद्र और जमा हुआ समुद्र—समुद्र के ये तीन रूप हैं। शान्त समुद्र मे नौका को खतरा नही होता। तूफानी समुद्र मे वह डगमगाने लग जाती है। उत्तरी समुद्र जमे पड़े हैं। उस पर आदमी चला जाता है। कोई खतरा

नही है। हमारे मन की भी तीन अवस्थाएं होती हैं— शान्त मन, तूफानी मन और सघन मन। प्राणवायु लम्बा होता है, पूरा होता है, दूषित द्रव्य (Carbon) को पूरी मात्रा मे वाहर निकालता है तव मन शान्त रहता है। प्राणवायु की दीर्घता कम होती है, दूषित द्रव्य पूरी मात्रा मे वाहर नही निकलता तव मन तूफानी वन जाता है। प्राणवायु मन्द होते-होते स्थिर हो जाता है तव मन सघन हो जाता है। समाधि अपने आप उतर आती है।

## ५. प्राण

प्राण और प्राणवायु एक नही है। प्राणवायु वाहर से लिया जाने वाला पौद्गलिक द्रव्य है। उसे हम लेते हैं और छोडते है। फिर लेते है और फिर छोडते है। यह क्रम चलता रहता है। प्राण हमारी जीवनी-शक्ति है। वह समूचे शरीर मे प्रवाहित है। प्राण है तव तक जीवन है। प्राण समाप्त होता है, जीवन समाप्त हो जाता है। जैन धर्म मे प्राण-वियोजन को हिंसा माना है।

प्राण तैजस शरीर का विद्युत्-प्रवाह है। चिन्तन का यंत्र मस्तिष्क है किन्तु उसमे प्राण-शक्ति का प्रवाह न हो तो कोई भी मनुष्य चिन्तन नही कर सकता। वोलने का माध्यम स्वर-यत्र है। किन्तु उसमें प्राण-शक्ति का प्रवाह न हो तो कोई भी मनुष्य वोल नही सकता। नाडी-संस्थान मे क्रिया की क्षमता है। किन्तु उस मे प्राण-शक्ति का प्रवाह न हो तो वह कार्य नही कर सकता। आंख देखती है, कान सुनते है। सव इन्द्रियां अपना-अपना काम करती है। किन्तु उनमे यदि प्राण-शक्ति का प्रवाह न हो तो इन्द्रिया कुछ भी नही जान सकती।

एक ही प्राणधारा अनेक तंत्रो मे प्रवाहित होने के कारण अनेक नामों से अभिहित होती है। मन मे प्राण का प्रवाह होता है तव हम चिंतन करते है। यह है 'मन प्राण'। वाणी मे प्राण का प्रवाह होता है तव हम वोलते है। यह है 'वचन प्राण'। शरीर मे प्राण का प्रवाह होता है तव हम क्रिया करते है। यह है 'शरीर-प्राण'। श्वास-संस्थान मे प्राण का प्रवाह होता है, तव हम श्वास लेते है। यह है 'श्वास प्राण'। आहार-संस्थान मे प्राण का प्रवाह होता है तव हम जीवन धारण करते है। यह है 'आयुष्य प्राण'। इन्द्रियो मे प्राण का प्रवाह होता है तव हम देखते हैं, सुनते हैं, सूघते है, चखते हैं और स्पर्श-वोध करते है। यह है 'इन्द्रिय प्राण'।

जो व्यक्ति आध्यात्मिक साधना मे लीन होता है, उसकी प्राण-शक्ति विकसित हो जाती है। कोई साधक केवल प्राण का प्रयोग करता है, उसकी भी प्राण-शक्ति विकसित हो जाती है। प्राणायाम उसके विकास का वहुत

बडा साधन हैं। प्राण-शक्ति का विकास बहुत आवश्यक है। जिसकी प्राण-शक्ति विकसित होती है वह आन्तरिक खोज मे बहुत आगे बढ सकता है।

### ६. प्राणायाम

प्राणवायु को लेना (पूरक), छोडना (रेचक), उसे भीतर और बाहर रोकना (कुम्भक)—इन तीन क्रियाओ का नाम प्राणायम है। प्राणवायु के प्रयोगो से प्राणशक्ति की अग्नि प्रज्वलित होती है, इसीलिए प्राणायाम का मूल्य है। प्राणवायु का इंधन जितना अधिक मात्रा मे मिलता है उतना ही प्राण-मिश्रित चैतन्य विकसित होता है। जैन साधको ने तीव्र प्राणायाम को अस्वीकार किया है। उन्होने श्वास को मन्द, सूक्ष्म या दीर्घ करने को उपयोगी माना है। विकास का रहस्य है प्राणाधार को नाडी-सस्थान मे प्रवाहित करना। प्राणवायु फेफडो के नीचे (तनुपट Diaform) तक ही जाता है। वह समूचे शरीर मे नही जाता। प्राण, अपान, ऊदान, व्यान और समान—इनका शरीरगत जो प्रवाह है, वह प्राणवायु नही किन्तु प्राण-धारा है। इस पर ध्यान केन्द्रित करना और इसे उत्क्रान्ति की दृष्टि से विभिन्न नाडी-चक्रो मे प्रवाहित करना साधना का महत्त्वपूर्ण अग है।

६

# सत्य की खोज : विसंवादिता का अवरोध

सत्य शाश्वत है। सत्यदर्शी उसका प्रवर्तन नही करता, व्याख्या करता है। भगवान् महावीर सत्य के प्रवर्तक नही किन्तु व्याख्याता थे। उन्होने दीर्घ तपस्या के द्वारा सत्य का साक्षात्कार किया और भाषा की सीमा मे उसे अनावृत किया। उन्होने देखा, सत्य का साक्षात्कार किया जा सकता है, उसकी समग्रता का प्रतिपादन नही किया जा सकता। प्रतिपादन सत्यांश का ही किया जा सकता है। ज्ञान अपने लिए होता है और प्रतिपादन दूसरो के लिए। ज्ञान अपने-आप मे प्रत्यक्ष होता है। ज्ञेय को जानते समय वह प्रत्यक्ष भी होता है और परोक्ष भी होता है। वह अपने-आप मे न प्रमाण होता है और न अप्रमाण। ज्ञेय को जानते समय वह प्रमाण भी होता है और प्रमाण भी होता है। सशयित और विपर्यस्त ज्ञान अप्रमाण होता है। निर्णयात्मक ज्ञान प्रमाण होता है। ज्ञान-विकास की तरतमता, स्वार्थ और परार्थ, प्रत्यक्ष और परोक्ष, प्रामाण्य और अप्रामाण्य—ज्ञान के इन विविध रूपो ने सत्य को विविध रूपो मे विभक्त कर दिया। सत्य सत्य ही है। वह मेरे लिए एक प्रकार का और दूसरे के लिए दूसरे प्रकार का नही होता। फिर भी यह हो रहा है कि मैं जिसे सत्य मानता हूं दूसरा उसे असत्य मानता है। दूसरा जिसे सत्य मानता है मैं उसे असत्य मानता हूं। सत्य का यह विवादास्पद रूप मनुष्य को असत्य की ओर ले जाता है। महावीर और बुद्ध भारत मे हुए, लाओत्से और कन्फ्यूशियस चीन मे। देश भिन्न है किन्तु काल भिन्न नही है। चारो सम-सामयिक हैं। व्यक्ति देश-काल से अविच्छिन्न हो सकता है किन्तु सत्य देशकाल से अविच्छिन्न नही होता। वह हर देश और हर काल मे एक रूप ही होता है। किन्तु महावीर को पढ़ने वाला एक प्रकार के सत्य को पकड़ रहा है। बुद्ध को पढने वाला दूसरे प्रकार के सत्य को पकड रहा है। लाओत्से को पढने वाला तीसरे प्रकार के और कन्फ्यूशियस को पढ़ने वाला चौथे प्रकार के सत्य को पकड रहा है। सत्य एकरूप, प्रतिपादन अनेक रूप और पकड उससे बहुत दूर। यह स्थिति एक सत्य-शोधक के मन मे यह प्रश्न पैदा करती है--क्या सत्य वास्तविक है या मृगमरीचिका? यदि वास्तव है तो प्रतिपादन का भेद क्यो? यदि मृगमरीचिका है तो उसके लिए इतना प्रयत्न क्यो? इस प्रश्न

ने बहुत लोगो को असत्य की दिशा मे ढकेल दिया जिनके चरण सत्य की दिशा मे बढने को तत्पर थे। महावीर ने इस प्रश्न को गम्भीरता मे देखा। सत्य की दिशा मे बढने वाले पैरो को लडखडाते हुए देखा और देखा कि सत्याश सत्य पर आवरण डाल रहा है, असत्य को उजागर कर रहा है। उन्होने इस प्रश्न को सुलझाने के लिए अनेकान्त की स्थापना की और यह घोषणा की कि जो प्रतिपादन किया जाता है वह सत्य नही है, सत्याश है। सत्य का प्रतिपादन नही किया जा सकता। प्रतिपादन सत्याश का ही किया जा सकता है। मैंने सत्य का साक्षात् किया है, किन्तु मैं उसका प्रतिपादन नही कर सकता। दूसरा कोई सत्य का साक्षात् कर सकता है किन्तु उसका प्रतिपादन नही कर सकता। वह अवक्तव्य सत्याश ही हो सकता है। मैं एक सत्याश का प्रतिपादन करता हू, दूसरा दूसरे सत्याश का प्रतिपादन करता है। दोनो के सत्याश भिन्न हो सकते है और होते है। यह सत्य का भेद नही। यह सत्य का विभाजन नही। वह अपेक्षा-भेद से प्रतिपादन सत्याश का भेद है। मैं किसी एक सत्याश का प्रतिपादन अपेक्षित समझता हू तो दूसरा किसी दूसरे सत्याश का प्रतिपादन अपेक्षित समझता है। यह वाणी की क्षमता का भेद है। शब्द मे इतनी ही क्षमता है कि वह एक क्षण मे सत्य के अनन्त पर्यायो (अशो) मे से एक ही पर्याय का प्रतिपादन करता है और समूची भाषा सत्य के कुछेक पर्यायो का प्रतिपादन कर सकती है। किसी भी भाषा ने सत्य के हजारो पर्यायो से अधिक पर्यायो को अभिव्यक्ति नही दी है और भविष्य मे भी नही दे पाएगी। कोई भी मनुष्य अपने जीवन मे सत्य के हजारो पर्यायो से अधिक पर्यायो को अभिव्यक्ति नही दे पाता। फिर इस तर्क का क्या अर्थ है कि यह सर्वज्ञ का वचन है। यह सत्य के साक्षात् द्रष्ट का वचन है। क्या सर्वज्ञ या सत्य का साक्षात् द्रष्टा सम्पूर्ण सत्य को कह सकता है ? यदि कह सके तो सत्य अनन्त नही हो सकता, शाश्वत नही हो सकता। और यदि नही कह सके तो वह सत्याश ही कह सकेगा। सत्याश को पूर्ण सत्य मानकर हम सत्य की खोज के द्वार को बन्द नही कर सकते। अनेकान्त के सिद्धान्त ने सत्य की खोज के द्वार को सदा के लिए, सबके लिए खोल दिया। उसका प्रतिपाद्य है—सत्य की खोज मैं भी कर सकता हू, तुम भी कर सकते हो। उसका साक्षात्कार भी हम सब कर सकते है। हमारे पूर्वजो ने सत्य की खोज की, उसका साक्षात् किया और प्रतिपादन भी। सत्य की खोज और साक्षात्कार उनका अपना विषय है और प्रतिपादन हमारे लिए है। हम उनके प्रतिपादन को ही मानकर चलें, सत्याश के द्वारा ही सत्य को समझने का प्रयत्न करें, इससे बडा असत्य कोई नही हो सकता। सत्यास के द्वारा सत्य को नही समझा जा सकता। उसके द्वारा सत्य की जिज्ञासा उत्पन्न हो सकती है किन्तु सत्य को

अपनी साधना के द्वारा ही उपलब्ध किया जा सकता है ।

अनेकान्त ने उस साधना का पथ प्रस्तुत किया है। वह है ऋजुता, अनाग्रह । महावीर ने कहा—सत्य उसे उपलब्ध होता जो ऋजु है। वह जो जैसा है उसे उसी रूप मे स्वीकार करता है; यथार्थ को अपने पूर्वाग्रह के साचे मे ढालने का प्रयत्न नही करता, वस्तु-सत्य के दर्पण को अपनी रुचि और संस्कार के फ्रेम मे मढने का प्रयत्न नही करता, वस्तु-सत्य के विरोधी विसगत प्रतीत होने वाले पर्यायो मे अपने तर्क वल से सामजस्य और संगति स्थापित करने का प्रयत्न नही करता। यह ऋजुता की साधना झुकाव-शून्यता की साधना है। विचार-शून्यता की साधना है। ऋजु व्यक्ति न महावीर के प्रति झुकाव रखता है और न किसी दूसरे के प्रति। उसका मन और मस्तिष्क खाली होता है, शून्य होता है। महावीर ने कहा वह सत्य है और लाओत्से ने कहा वह असत्य है, ऐसा भाव उसमे नही होता। वह महावीर के सत्यांश को महावीर के देश, काल, अपेक्षा और परिस्थितियो के संदर्भ मे समझने का प्रयत्न करता है। लाओत्से के सत्य को उनके देश, काल, अपेक्षा और परिस्थितियो के सदर्भ मे समझने का प्रयत्न करता है और सत्य की उपलब्धि के लिए अपनी साधना को आगे वढाता है। सत्य की खोज के मार्ग मे जितने प्रश्न, जितनी समस्याएं और जितनी उलझनें हैं वे सब एकान्तवादी लोगो ने उत्पन्न की है। एक एकान्तवादी व्यक्ति 'क' के सत्यांश को पूर्ण सत्य मानकर 'ख' के सत्यांश को असत्याश वतलाता है तो दूसरा व्यक्ति 'ख' के सत्यांश को पूर्ण सत्य मानकर 'क' के सत्याश को असत्यांश वतलाता है। इस प्रकार वे एक-दूसरे के सत्याश को असत्याश वतलाकर सत्य की खोज मे प्रश्न पैदा करते है। वे यथार्थ को यथार्थ रूप मे स्वीकार करने के लिए तैयार नही है। वे वचन-प्रामाण्य या शास्त्र-प्रामाण्य से ही सत्य को उपलब्ध करना चाहते है। उसके लिए ऋजुता या विचार-शून्यता की साधना करना नही चाहते। ऐसे ही लोगो ने सत्याशो मे विरोधाभास दिखाकर सत्य की अनेकरूपता और सत्यदर्शी तपस्वियो की परस्पर विसंवादिता के प्रश्न को उजागर किया है।

१०

# प्रत्ययवाद और वस्तुवाद

हमारे सामने दो जगत् है—परम अस्तित्व और अपर अस्तित्व। प्रत्ययवादी (या आदर्शवादी) दार्शनिक अपर अस्तित्व को वास्तविक नही मानते। उनके मतानुसार चेतना से बाहर कुछ नही है। भारतीय दार्शनिको मे इस सिद्धान्त का प्रतिपादन वेदान्त ने किया। पश्चिमी दार्शनिको मे इस सिद्धान्त के प्रतिपादक कान्ट, फिक्ट, शेलिंग, हेगेल, ग्रीन, जेम्स वार्ड आदि दार्शनिक है।

वस्तुवादी दार्शनिक अपर अस्तित्व को वास्तविक मानते है। उनके मतानुसार अपर अस्तित्व चेतना-निरपेक्ष है, स्वतत्र है। भारतीय दार्शनिको मे साख्य, वैशेषिक और बौद्ध दर्शन ने इस सिद्धान्त का प्रतिपादन किया। पश्चिमी दार्शनिको मे रीड, हैमिल्टन, बर्ट्रेण्ड रसल आदि दार्शनिक इसके प्रतिपादक है।

जैन दर्शन ने प्रत्ययवाद और वस्तुवाद—इन दोनो सत्याशो की सापेक्ष व्याख्या की है। उस व्याख्या का पहला सूत्र प्रत्ययवादी धारणा मे संशोधन प्रस्तुत करता है। चेतना से बाहर कुछ नही है, इसकी अपेक्षा यह मानना अधिक सगत हो सकता है कि अस्तित्व से बाहर कुछ नही है। अस्तित्व को एक इकाई बनाया जा सकता है, किन्तु चेतना को एक इकाई नही बनाया जा सकता। अस्तित्व मे चेतन और अचेतन—दोनो का समाहार हो सकता है, किन्तु चेतन मे अचेतन का समाहार नही हो सकता। चेतन और अचेतन यह दो की स्वीकृति प्रत्ययवाद को वस्तुवाद मे बदल देती है। अचेतन को चेतना का प्रतिबिम्ब मानने मे अनेक जटिलताए उत्पन्न होती हैं। अस्तित्व की एकता मे कोई जटिलता नही है। चेतना विभाजक गुण है। वह चेतन को अचेतन से पृथक् करती है। 'सामान्य' सयोजक गुण है। वह सब द्रव्यो मे समानरूप से व्याप्त रहता है। इसलिए वह एकता का अन्तिम बिन्दु है। उस पर पूर्ण अद्वैत का सिद्धान्त फलित होता है। अत प्रत्ययवादी दृष्टिकोण भी सत्यांश है।

'है' (सत्) परम अस्तित्व है। 'अमुक है'—यह अपर अस्तित्व है। परम अस्तित्व मे कोई विभाजन नही है, न द्रव्य और न पर्याय। अपर अस्तित्व मे विभाजन होता है। उसकी सीमा मे द्रव्य हैं और उनके अनेक

प्रकार है। पर्याय है और वे अनन्त है। द्रव्य में दो प्रकार के गुण समन्वित होते है—सामान्य और विशेप। ये एक-दूसरे से कभी पृथक् नही होते। सामान्यशून्य विशेष और विशेपशून्य सामान्य कही भी उपलब्ध नही होता। सामान्य गुण द्रव्य के अस्तित्व को बनाए रखता है किन्तु उसकी विशेपता का अपहरण नही करता। विशेष गुण द्रव्य की स्वतन्त्रता को बनाए रखता है किन्तु उसके अस्तित्व मे कोई भी बाधा उपस्थित नही करता।

जब हम सामान्य दर्शन की धारा मे होते है तब हम परम अस्तित्व को देखते है और जब हम विशेष दर्शन की धारा मे होते हैं तब हम अपर अस्तित्व को देखते है। यह परम अस्तित्व और परम अस्तित्व का विभाजन नही किन्तु हमारे दर्शन का विभाजन है। हम एक साथ दोनों को नही देख सकते इसलिए जगत् को कभी सामान्य के कोण से देखते है और कभी विशेष के कोण से। सामान्य के कोण से देखने पर परम अस्तित्व का सत्याश उपलब्ध होता है और विशेष के कोण से देखने पर अपर अस्तित्व का सत्याश उपलब्ध होता है। इस सापेक्ष व्याख्या में न प्रत्ययवाद वस्तुवाद का विरोधी है और न वस्तुवाद प्रत्ययवाद का। प्रत्ययवाद का ध्येय है—केवल चैतन्य की वास्तविक सत्ता स्थापित करना और वस्तुवाद का ध्येय है—चैतन्य से वस्तु की स्वतन्त्रता स्थापित करना।

ज्ञेय ज्ञाता से स्वतन्त्र है। यदि वह ज्ञाता से स्वतंत्र न हो तो ज्ञाता और ज्ञेय का सम्बन्ध नही हो सकता। सम्बन्ध दो मे स्थापित होता है। एक मे कोई सम्बन्ध नही होता। ज्ञेय का अस्तित्व ज्ञाता के ज्ञान पर निर्भर नही है। ज्ञाता के जानने के क्षणो मे वह निर्मित नही होता और ज्ञाता के न जानने के क्षणो मे वह विलुप्त नही होता। प्रत्ययवादियो का तर्क है—ज्ञेय स्वतंत्र हो तो उसका अनुभव सबको समान होना चाहिए, किन्तु वैसा नही होता। एक ही वस्तु को अनेक लोग अनेक रूपो मे जानते-देखते हैं। इस भेद का कारण हमारे मन मे है। यह तर्क बहुत गम्भीर नही है। हमारा ज्ञान सापेक्ष होता है। इसलिए एक वस्तु को अनेक लोग अनेक रूपो मे जानते-देखते है। देश, काल, वातावरण, रुचि, पूर्व-मान्यता, झुकाव, मन की ग्रहणशक्ति का तारतम्य आदि मिलकर सापेक्षता का निर्माण करते हैं। इस सापेक्षदृष्टि से वस्तुवादियो का यह सत्यांश समर्थिक होता है कि वस्तु की सत्ता हमारे मन मे नही है। बर्ट्रेण्ड रसेल की यह उक्ति महत्त्वपूर्ण है कि 'वृक्ष हमारे मन मे नही है। वृक्ष का विचार मन में है, किन्तु वृक्ष नही।'

वस्तु की सत्ता मन से स्वतन्त्र होने पर भी उसमे ज्ञाता और ज्ञेय का सम्बन्ध हो सकता है। एफ० सी० एस० शिलर ने प्रत्ययवादी होते हुए भी इसे स्वीकृति दी है उनका अभ्युपगम है कि जिस प्रकार वस्तु के लिए मन की आवश्यकता है उसी प्रकार मन को मनन करने के लिए वस्तु की

आवश्यकता है। अनेकान्त दर्शन ने जात्यन्तर के सिद्धान्त की स्थापना की। उसका तात्पर्य यह है कि भेद और अभेद जैसा स्वतन्त्र गुण कोई नही है। जहा भेद है वहा अभेद है और जहां अभेद है वहा भेद है। भेदाभेद ही वास्तविक है। ज्ञाता ज्ञेय से सर्वथा भिन्न नही है। यदि वह ज्ञेय से सर्वथा भिन्न हो तो उनमे ज्ञाता और ज्ञेय का सम्वन्ध नही हो सकता। यदि वह सर्वथा अभिन्न हो तो भी उनमे ज्ञाता और ज्ञेय का सम्वन्व नही हो सकता। वे भिन्न-भिन्न है। ज्ञाता और ज्ञेय का अस्तित्व एक-दूसरे पर निर्भर नही है, इसलिए वे स्वतन्त्र हैं। ज्ञाता और ज्ञेय का सम्वन्ध परस्पराश्रित है, इसलिए परस्पराधीन है। शेलिंग[1] का यह तर्क—'विषयो की सिद्धि पर उनकी ज्ञाता आत्मा की सिद्धि और ज्ञाता की सिद्धि पर उनके ज्ञेय विषयो की सिद्धि निर्भर है, अर्थपूर्ण नही है। मूल आधार अस्तित्व है। ज्ञाता और ज्ञेय एक सम्वन्ध है। अस्तित्व होने पर सम्वन्ध होता है। सम्वन्ध से अस्तित्व नही होता। 'होना' और 'सिद्ध होना'—दोनो एक वात नही है। परमाणु के सिद्ध होने से पूर्व वह नही था यह नही माना जा सकता। सिद्धि ज्ञान के विकास पर निर्भर है। किन्तु अस्तित्व ज्ञान पर निर्भर नही है। उसकी निर्भरता अपने मौलिक गुणो पर है।

हम केवल पौद्गलिक वस्तु को ही नही जानते, चेतन द्रव्य को भी जानते है। ज्ञाता चेतन ही होता है, किन्तु ज्ञेय चेतन और अचेतन—दोनो हो सकते है। जैसे पौद्गलिक वस्तु ज्ञान से स्वतन्त्र है वैसे ही एक आत्मा से दूसरी आत्माए स्वतन्त्र है। आत्माएं अनेक है। इसलिए जो आत्मा दूसरो का ज्ञान करते समय ज्ञाता होती है वही दूसरी आत्मा के द्वारा ज्ञेय हो जाती है। पौद्गलिक वस्तु मे केवल ज्ञेय धर्म होता है, किन्तु आत्मा मे ज्ञाता और ज्ञेय—ये दोनो धर्म होते हैं। महान् दार्शनिक कान्ट का यह वाक्य—'विचार को वस्तु नही वनाना चाहिए' जितना सत्य है उतना ही यह सत्य है कि 'वस्तु को विचार नही वनाना चाहिए'। अनेकान्तवाद ने विचार और वस्तु—दोनो की सापेक्ष व्याख्या की है। परम अस्तित्व के जगत् मे विचार और वस्तु का भेद नही है। अपर अस्तित्व के जगत् मे विचार से वस्तु भिन्न है। प्रत्ययवादी शेलिंग ने यह स्वीकार किया है कि आत्मा और अनात्मा एक-दूसरे के लिए आवश्यक है। एक ही स्थिति दूसरे के विना नही हो सकती।[2] इस स्वीकार को अनेकान्तवाद का समर्थन मिलता है। उसके अनुसार जो सत् है वह अप्रतिपक्ष सहित होता है। प्रतिपक्ष के विना पक्ष की सिद्धि नही हो सकती। इस स्थिति मे **वस्तुवाद** भी

१. पाश्चात्य दर्शनो का इतिहास, पृष्ठ १७५।
२. पाश्चात्य दर्शनो का इतिहास, पृष्ठ १८१।

सत्यांश है। प्रत्ययवाद और वस्तुवाद एक-दूसरे से निरपेक्ष होकर असत्यांश हो जाते है और परस्पर-सापेक्ष होकर सत्यांश वन जाते हैं। परम अस्तित्व की स्वीकृति के विना वस्तु और उसके पारस्परिक सम्वन्धों के मूल आधार की व्याख्या नही की जा सकती। वस्तु की स्वतन्त्रता की स्वीकृति के विना विशिष्ट गुणो की व्याख्या नही की जा सकती। इन दोनो की सामजस्यपूर्ण व्याख्या परम अस्तित्व और वस्तु की स्वतंत्रता की सापेक्ष स्वीकृति द्वारा ही की जा सकती है।

# परिणामि-नित्य

आधी चल रही है। उसमे जितनी शक्ति आज है, उतनी ही कल होगी, यह नही कहा जा सकता। जो कल थी, उसका आज होना जरूरी नही है और जो आज है उसका आने वाले कल मे होना जरूरी नहीं है। इस दुनिया मे एकरूपता के लिए कोई अवकाश नही है। जिसका अस्तित्व है, वह बहुरूप है। जो बाल आज सफेद है, वे कभी काले रहे है। जो आज काले हैं, वे कभी सफेद होने वाले है। वे एकरूप नही रह सकते। केवल बाल ही क्या, दुनिया की कोई भी वस्तु एकरूप नही रह सकती। जैन दर्शन ने अनेकरूपता के कारणो पर गहराई से विचार किया है, अन्तर्बोध से उसका दर्शन किया है। विचार और दर्शन के बाद एक सिद्धान्त की स्थापना की। उसका नाम है 'परिणामि-नित्यत्ववाद'।

इस सिद्धान्त के अनुसार विश्व का कोई भी तत्त्व सर्वथा नित्य नही है और कोई भी तत्त्व सर्वथा अनित्य नही है। प्रत्येक तत्त्व नित्य और अनित्य—इन दोनो धर्मों की स्वभाविक समन्विति है। तत्त्व का अस्तित्व ध्रुव है, इसलिए वह नित्य है। ध्रुव परिणमन-शून्य नही होता और परिणमन ध्रुव-शून्य नही होता। इसलिए वह अनित्य भी है। वह एकरूप मे उत्पन्न होता है और एक अवधि के पश्चात् उस रूप से च्युत होकर दूसरे रूप मे बदल जाता है। इस अवस्था मे प्रत्येक तत्त्व उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य—इन तीन धर्मों का समवाय है। उत्पाद और व्यय—ये दोनो परिणमन के आधार बनते है और ध्रौव्य—उनका अन्वयी-सूत्र है। वह उत्पाद की स्थिति मे भी रहता है और व्यय की स्थिति मे भी रहता है। वह दोनो को अपने साथ जोड़े हुए है। जो रूप उत्पन्न हो रहा है, वह पहली बार ही नही हो रहा है। और जो नष्ट हो रहा है, वह भी पहली बार ही नही हो रहा है। उससे पहले वह अनगिन बार उत्पन्न हो चुका है और नष्ट हो चुका है। उसके उत्पन्न होने पर अस्तित्व का सृजन नही हुआ और नष्ट होने पर उसका विनाश नही हुआ। ध्रौव्य उत्पाद और व्यय को एक क्रम देता है किन्तु अस्तित्व की मौलिकता मे कोई अन्तर नही आने देता। अस्तित्व की मौलिकता समाप्त नही होती। इस बिन्दु को पकडने वाले 'कूटस्थ नित्य' के सिद्धान्त का प्रतिपादन करते हैं। अस्तित्व के समुद्र मे होने वाली ऊर्मियो को पकड़ने

वाले 'क्षणिकवाद' के सिद्धांत का प्रतिपादन करते हैं। जैन दर्शन ने इन दोनो को एक ही धारा में देखा, इसलिए उसने परिणामि-नित्यत्ववाद के सिद्धांत का प्रतिपादन किया।

भगवान् महावीर ने प्रत्येक तत्त्व की व्याख्या परिणामि-नित्यत्ववाद के आधार पर की। उसने पूछा—आत्मा नित्य है या अनित्य? पुद्गल नित्य है या अनित्य? उन्होने एक ही उत्तर दिया—अस्तित्व कभी समाप्त नही होता। इस अपेक्षा से वे नित्य है। परिणमन का क्रम कभी अवरुद्ध नही होता, इस दृष्टि से वे अनित्य है। समग्रता की भाषा मे वे न नित्य हैं और न अनित्य, किन्तु नित्यानित्य है।

तत्त्व मे दो प्रकार के धर्म होते है—सहभावी और क्रमभावी। सहभावी धर्म तत्त्व की स्थिति के और क्रमभावी धर्म उसकी गतिशीलता के सूचक होते है। सहभावी धर्म 'गुण' और क्रमभावी धर्म 'पर्याय' कहलाते है। जैन दर्शन का प्रसिद्ध सूत्र है कि द्रव्य-शून्य पर्याय और पर्याय-शून्य द्रव्य नही हो सकता। एक जैन मनीषी ने कूटस्थनित्यवादियो से पूछा—पर्याय-शून्य द्रव्य किसने देखा? कहां देखा? कब देखा? किस रूप मे देखा? कोई बताये तो सही। उन्होने ऐसा ही प्रश्न क्षणिकवादियो से पूछा कि वे बताए तो सही कि द्रव्य-शून्य पर्याय किसने देखा? कहा देखा? कब देखा? किस रूप मे देखा? अवस्थाविहीन अवस्थावान् और अवस्थावान्‌विहीन अवस्थाए ये दोनो तथ्य घटित नही हो सकते। जो घटना-क्रम चल रहा है, उसके पीछे कोई स्थाई तत्त्व है। घटना-क्रम उसी मे चल रहा है। वह उससे बाहर नही है। तालाब मे एक कंकर फेका और तरंगे उठी। तालाब का रूप बदल गया। जो जल शात था, वह क्षुब्ध हो गया, तरगित हो गया। तरग जल मे है। जल मे भिन्न तरंग का कोई अस्तित्व नही है। जल मे तरंग उठती है इसलिए हम कह सकते है कि तालाब तरगित हो गया। तरंगित होना एक घटना है। वह विशेष अवस्थावान् मे घटित होती है। जलाशय नही है तो जल नही है। जल नही है तो तरग नही है। तरग का होना जल के होने पर निर्भर है। जल हो और तरग न हो—ऐसा भी नहीं हो सकता। जल का होना तरग होने के साथ जुडा हुआ है। जल और तरग—दोनो एक-दूसरे मे निहित है— जल मे तरंग और तरग में जल।

द्रव्य पर्याय का आधार होता है। वह अव्यक्त होता है, पर्याय व्यक्त। हम द्रव्य कहां देख पाते है। हम देखते पर्याय को। हमारा जितना ज्ञान है, वह पर्याय का ज्ञान है। मेरे सामने एक मनुष्य है। वह एक द्रव्य है। मैं उसे नही जान सकता। मैं उसके अनेक पर्यायो मे से एक पर्याय को जानता हूं और उसके माध्यम से यह जानता हू कि यह मनुष्य है। जब आख से उसे देखता हूं तो उसकी आकृति और वर्ण—इन दो पर्यायो के

आधार पर उसे मनुष्य कहता हूं। कान से उसका शब्द सुनता हू, तब उसे शब्द-पर्याय के आधार पर मनुष्य कहता हूं। उसकी समग्रता को मैं कभी नही पकड पाता। आम को कभी मैं रूप-पर्याय से जानता हू, कभी गध-पर्याय से और कभी रस-पर्याय से। किन्तु सब पर्यायो से एक साथ जानने का मेरे पास कोई साधन नही है। आख जब रूप को देखती है तो गध और रस आदि पर्याय नीचे चले जाते है। गध का पर्याय जब जाना जाता है तब रूप का पर्याय नीचे चला जाता है। इस समग्रता के सन्दर्भ मे मैं कहता हूं कि मैं द्रव्य को नही देखता हू, केवल पर्याय को देखता हू और पर्याय के आधार पर द्रव्य का बोध करता हू।

हमारा पर्याय का जगत् बहुत लम्बा-चौडा है और द्रव्य का जगत् बहुत छोटा है। एक द्रव्य और अनन्त पर्याय। प्रत्येक द्रव्य पर्यायो के वलय से घिरा हुआ है। प्रत्येक द्रव्य पर्यायो के पटल मे छिपा हुआ है। उसका बोध कर द्रव्य को देखना इन्द्रिय ज्ञाय के लिए सम्भव नही है।

परिणमन स्वभाव से भी होता है और प्रयोग से भी। स्वाभाविक परिणमन अस्तित्व की आन्तरिक व्यवथा से होता है प्रायोगिक परिणमन दूसरे के निमित्त से घटित होता है। निमित्त मिलने पर ही परिणनन होता है, ऐसी बात नही है। परिणमन का क्रम निरन्तर चालू रहता है। काल उसका मुख्य हेतु है। वह (काल) प्रत्येक अस्तित्व का एक आयाम है। वह परिणमन का आतरिक हेतु है इसलिए प्रत्येक अस्तित्व मे व्याप्त होकर वह अस्तित्व को परिणमनशील रखता है स्वाभाविक परिणमन सूक्ष्म होता है। वह इन्द्रियो की पकड मे नही आता, इसीलिए अस्तित्व मे होने वाले सूक्ष्म परिवर्तनो की इन्द्रिय ज्ञान के स्तर पर व्याख्या नही की जा सकती। जीव और पुद्‌गल के पारस्परिक निमित्तो से जो स्थूल परिर्वतन घटित होता है, हम उस परिवर्तन को देखते है और उसके कार्य-कारण की व्याख्या करते हैं कोई आदमी बीमारी से मरता है, कोई चोट से, कोई आघात से और कोई दूसरे के द्वारा मारने पर मरता है। बीमारी नही, चोट नही, आघात नही और कोई मारने वाला भी नही, फिर भी वह मर जाता है जो जन्मा है, उसका मरना निश्चित है। मृत्यु एक परिवितंन है। जीवन मे उसकी आतरिक व्यवस्था निहित है। मनुष्य जन्म के पहले क्षण मे ही मरने लग जाता है। जो पहले क्षण मे नही मरता, वह फिर कभी नही मर सकता। जो एक क्षण अमर रह जाए, फिर उसकी मृत्यु नही हो सकती। बाहरी निमित्त से होने वाली मौत की व्याख्या बहुत सरल है। शारीरिक और मानसिक क्षति से होने वाली मौत की व्याख्या उससे कठिन है। किन्तु पूर्ण स्वस्थ दशा मे होने वाली मौत की व्याख्या वैज्ञानिक या अतीन्द्रिय ज्ञान के स्तर पर ही की जा सकती है।

कुछ दार्शनिक सृष्टि की व्याख्या ईश्वरीय रचना के आधार पर करते है। किन्तु जैन दर्शन उसकी व्याख्या जीवन और पुद्गल के स्वाभाविक परिणमन के आधार पर करता है। सृजन, विकास या प्रलय जो कुछ भी घटित होता है, वह जीव और पुद्गल की पारस्परिक प्रतिक्रियाओ से घटित होता है। काल दोनो का साथ देता ही है। व्यक्त घटनाओ मे वाहरी निमित्त भी अपना योग देते है। सृष्टि का अव्यक्त और व्यक्त - समग्र परिवर्तन उसके अपने अस्तित्व मे स्वय सन्निहित है।

परिणमन सामुदायिक और वैयक्तिक—दोनो स्तर पर होता है। पानी मे चीनी घोली और वह मीठा हो गया। यह सामुदायिक परिवर्तन है। आकाश मे वादल मडराए और एक विशेष अवस्था का निर्माण हो गया। भिन्न-भिन्न परमाणु-स्कन्ध मिले और वादल वन गया। कुछ परिणमन द्रव्य के अपने अस्तिव मे ही होते है। अस्तित्वगत जितने परिणमन होते है, वे सव वैयक्तिक होते है पाच अस्तिकाय (अस्तित्व) है। धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, और आकाशास्तिकाय मे स्वाभाविक परिवर्तन ही होता है। जीव और पुद्गल मे स्वाभाविक और प्रायोगिक—दोनो प्रकार के परिवर्तन होते है। इनका स्वाभाविक परिवतन वैयक्तिक ही होता है। किन्तु प्रायोगिक परिवर्तन सामुदायिक भी होता है। जितना स्थूल जगत् है वह सव इन दो द्रव्यो के सामुदायिक परिवर्तन द्वारा ही निर्मित है। जो कुछ दृश्य है, उसे जीवो ने अपने शरीर के रूप मे रूपायित किया है। इस इन शब्दो मे भी प्रस्तुत किया जा सकता है कि हम जो कुछ देख रहे है वह या तो जीवच्छरीर है या जीवो द्वारा व्यक्त शरीर है।

प्रत्येक अस्तित्व का प्रचय (काय, प्रदेश राशि) होता है। पुद्गल को छोडकर शेप चार अस्तित्वो का प्रचय स्वभावतः अविभक्त है। उसमे सघटन और विभाजन नही होता। पुद्गल का प्रचय स्वभाव से अविभक्त नही होता। उसमे सघटन और विघटन—ये दोनो घटित होते है। एक परमाणु का दूसरे परमाणुओ के साथ योग होने पर स्कन्ध के रूप मे रूपान्तरण हो जाता है और उस स्कन्ध के सारे परमाणु वियुक्त होकर केवल परमाणु रह जाते है। वास्तविक अर्थ मे सामुदायिक परिणमन पुद्गल मे ही होता है। दृश्य अस्तित्व केवल पुद्गल ही है। जगत् के नानारूप उसी के माध्यम से निर्मित होते है। यह जगत् एक रगमच है। उस पर कोई अभिनय कर रहा है तो वह पुद्गल ही है। वही विविध रूपो मे परिणत होकर हमारे सामने प्रस्तुत होता है। उसमे जीव का योग भी होता है, किन्तु उसका मुख्य पात्र पुद्गल ही है।

अस्तित्व मे परिवर्तित होने की क्षमता है। जिसमे परिवर्तित होने की क्षमता नही होती, वह दूसरे क्षण मे अपनी सत्ता को वनाए नही रख

सकता। अस्तित्व दूसरे क्षण मे रहने के लिए उसके अनुरूप अपने आप मे परिवर्तन करता है और तभी वह दूसरे क्षण मे अपनी सत्ता को बनाए रख सकता है। एक परमाणु अनन्तगुना काला है। वही परमाणु एकगुना काला हो जाता है। जो एकगुना काला होता है, वह कभी अनन्तगुना काला हो जाता है। यह परिवर्तन बाहर से नही आता। यह द्रव्यगत परिवर्तन है। इसमे भी अनन्तगुणहीन और अनन्तगुण अधिक तारतम्य होता रहता है। अनन्तकाल के अनन्त क्षणो और अनन्त घटनाओ मे किसी भी द्रव्य को अपना अस्तित्व बनाए रखने के लिए अनन्त परिणमन करना आवश्यक है। यदि उसका परिणमन अनन्त न हो तो अनन्तकाल मे वह अपने अस्तित्व को बनाए नही रख सकता।

अस्तित्व मे अनन्त धर्म होते है, कुछ अव्यक्त और कुछ व्यक्त। प्रश्न हुआ कि क्या घास मे घी है ? इसका उत्तर होगा घास मे घी है, किन्तु व्यक्त नही है। क्या दूध मे घी है ? दूध मे घी है, पर पूर्ण व्यक्त नही है। दूध को बिलोया या दही बनाकर बिलोया, घी निकल आया। अव्यक्त धर्म व्यक्त हो गया। द्रव्य मे 'ओघ' और 'समुचित'—ये दो प्रकार की शक्तिया काम करती है। 'ओघ' नियामक शक्ति है। उसके आधार पर कारण-कार्य के नियम की स्थापना की जाती है। कारण कार्य के अनुरूप ही होता है। कारण अव्यक्त रहता है, कार्य व्यक्त होता है। अब आप पूछे कि घास मे घी है या नही ? तो उत्तर होगा—'ओघ' शक्ति की दृष्टि मे है, किन्तु 'समुचित' शक्ति की दृष्टि से नही है। पुद्गल द्रव्य मे वर्ण, गध, रस और स्पर्श—ये चारो मिलते हैं। गुलाब के फूल मे जितनी सुगध है, उतनी ही दुर्गन्ध है। किंतु उसमे सुगन्ध व्यक्त है और दुर्गन्ध अव्यक्त। चीनी जितनी मीठी है, उतनी ही कडवी है। किंतु उसमे मिठास व्यक्त है और कडवाहट अव्यक्त। सडान मे जितनी दुर्गन्ध है, उतनी सुगन्ध भी छिपी हुई है। राजा जितशत्रु नगर से बाहर जा रहा था। मत्री सुबुद्धि उसके साथ था। एक खाई आई। उसमे जल भरा था। वह कूडे-करकट से गदा हो रहा था। उसमे मृत पशुओ के कलेवर सड रहे थे। दूर तक दुर्गन्ध फूट रही थी। राजा ने कपडा निकाला और नाक को दबा लिया। 'कितनी दुर्गन्ध आ रही है !' राजा ने मत्री की ओर मुडकर कहा। मत्री तत्त्ववेत्ता था। उसने कहा—'महाराज ! यह पुद्गलो का स्वभाव है।' उसने राजा के भाव की तीव्रता को अपनी भावभगी से मद कर दिया। बात वही समाप्त हो गई। कुछ दिनो बाद मत्री ने राजा को अपने घर भोजन के लिए निमत्रित किया। भोजन के मध्य राजा ने पानी पीया—अत्यन्त निर्मल, अत्यन्त मधुर और अत्यन्त सुगन्धित। राजा बोला—'मत्री ! यह पानी तुम कहा से लाते हो ? इच्छा होती है एक गिलास और पीऊ। मैं तुम्हे अभिन्न मानता हूं, किन्तु तुम मुझे

वैसा नही मानते। तुम इतना अच्छा पानी पीते हो, मुझे कभी नही पिलाते।' मंत्री मुस्कराया और बोला—'महाराज ! यह पानी उस खाई से लाता हू जहा आपने नाक-भौं सिकोड़ी थी और कपड़े से नाक ढंकी थी।' राजा ने कहा—'यह नही हो सकता। यह पानी उस खाई का कैसे हो सकता है?' मत्री अपनी बात पर अटल रहा। राजा ने उसका प्रमाण चाहा। मत्री ने उस खाई का पानी मगवाया। राजा की देख-रेख मे सारी प्रक्रियाए चलीं और वह पानी वैसा ही निर्मल, मधुर और सुगधित हो गया जैसा राजा ने मंत्री के घर पीया था। केवल पानी ही क्या, हर वस्तु बदलती है। परिणमन का चक्र चलता रहता है, वस्तुए बदलती रहती है। 'ओघ' शक्ति की दृष्टि से हम किसी पौद्गलिक पदार्थ को काला या पीला, खट्टा या मीठा, सुगधमय या दुर्गंधमय, चिकना या रूखा, ठंडा या गर्म, हल्का या भारी, मृदु या कर्कश नही कह सकते। एक नीम के पत्ते मे वे सारे धर्म विद्यमान है जो दुनिया मे होते है। किंतु 'समुचित' शक्ति की दृष्टि से ऐसा नही है। उसके आधार पर देखें तो नीम पत्ता हरा है, चिकना है। उसकी अपनी एक सुगंध है। वह हल्का है और मृदु है। हमारा जितना दर्शन है, वह आनुभविक और प्रात्ययिक है।

पर्याय-परिवर्तन के द्वारा वस्तुओ मे बहुत सारी बाते घटित होती है। उनमे ऊर्जा की वृद्धि और हानि भी है। ऊर्जा परिणमन के द्वारा ही प्रकट होती है। सुप्रसिद्ध वैज्ञानिक आइन्स्टीन ने इस सिद्धात का प्रतिपादन किया कि द्रव्य (*Mass*) को शक्ति (*Energy*) मे और शक्ति को द्रव्य मे बदला जा सकता है। इस द्रव्यमान, द्रव्य-सहति और शक्ति के समीकरण के सिद्धात की व्याख्या परिणामि-नित्यवाद के द्वारा ही की जा सकती है। आइन्स्टीन से पहले वैज्ञानिक जगत् मे यह माना जाता था कि द्रव्य को शक्ति मे और शक्ति को द्रव्य मे नही बदला जा सकता। दोनों स्वतत्र है। किंतु आइन्स्टीन के बाद यह सिद्धात बदल गया। वह माना जाने लगा कि द्रव्य और शक्ति—ये दोनो भिन्न नही किंतु एक ही वस्तु के रूपान्तरण है। एक पौंड कोयला लें और उसकी द्रव्य-सहति को शक्ति मे बदलें तो दो अरब किलोवाट की विद्युत् शक्ति प्राप्त हो सकती है।

जैन दर्शन के अनुसार द्रव्य मे अनन्त शक्ति है। वह द्रव्य चाहे जीव हो या पुद्गल। काल की अनन्त धारा मे वही द्रव्य अपना अस्तित्व रख सकता है जिसमे अनन्त शक्ति होती है। वह शक्ति परिणमन के द्वारा प्रकट होती रहती है। आज के वैज्ञानिक जगत् मे जितना प्रयोग हो रहा है, उसका क्षेत्र पौद्गलिक जगत् है। पौद्गलिक वस्तु को उस स्थिति मे ले जाया जा सकता है, जहा उसकी स्थूलता समाप्त हो जाए, उसका द्रव्य-मान या द्रव्य-संहति समाप्त हो जाए और उसे शक्ति के रूप मे बदल दिया जाए।

